## उत्प्रेक्षायाः साध्यवसानत्वाद्विषयस्यानुपादानं संगच्छते का आलोचन

उत्प्रेक्षा साध्यवसान निगीर्ण विषया होती है अतः उसमें विषय का अनुपादान संगत है यह पण्डित राज का लेख प्रकृत स्थल में अज्ञान का सूचक है। क्योंकि शीलन विशिष्ट अर्थ वाले शीली से शीलन, आल्हाद युक्त अर्थ वाले आल्हादि से आल्हाद और श्रयण कर्त्ता अर्थ वाले श्रितोरु से श्रयण का ग्रहण होता ही है। ऐसी अवस्था में विषयों का अनुपादान कैसे कहाँ जा सकता है। शीलन प्रभृति विषय उपात्त ही है। यदि शीलनादि विषयों का अनुपादान हो तब उत्प्रेक्षा के साध्यवसान होने पर उनके अनुपादान को संगत भी कहा जा सकता। उत्प्रेक्षा का निमित्तभूत धर्म है मुनियों के चित्तवृति की भिन्न २ अंगों में आसक्ति है।

## दीक्षित जी के द्रविड़ प्राणायाम का आलोचन

अप्पय्य दीक्षित जी द्रविड़ थे अतः उन्होंने यहाँ प्रकृत पद्य में उत्प्रेक्षा अलंकार का समन्वय द्रविड़ प्राणायाम करके किया है। वे कहते हैं कि जहाँ तो किसी धर्म का निमित्त रूप से उपादान करने पर भी उत्प्रेक्षा के विषय का उस धर्म के साथ सम्बन्ध साफ २ नहीं मालूम पड़ता है। वहाँ निमित्त भूत धर्म का निमित्त भूत धर्म से भिन्न धर्म के साथ ताद्रूप्यसम्पादन करके उसके सम्बन्ध का समर्थन करना चाहिए। वहाँ ताद्रूप्य याने अभेद कहीं पर श्लेष से या कही पर अपन्हुति वगैरह से किया जाता है। जिसमें अस्यां मुनीनाम् पद्य में भृगु आदि पदों में उपरि निर्दिष्ट प्रकार से श्लेष के द्वारा उत्प्रेक्षा के विषय के साथ सम्बन्ध दिखाया गया है अतः धर्मों में पहिले ताद्रूप्य कर लेवे तब बाद में धर्मों के साथ उस धर्म का समन्वय करें। जैसे

मुनियों को उत्प्रेक्षा का विषय बनाया और दमयन्ती विषयक मोह धर्म को उत्प्रेक्ष्यमाण विषयी। इसमें जो कुच शैल परिशीलनादि निमित्त है। वे भृग्वादि मुनियों में नहीं है। किन्तु अतटादि रूप भृग्वादि में है। अतः भृग्वादि शव्दश्लेष से मुनियों में उस निमित्त भूत धर्म का सम्बन्ध किया है। उसका मार्ग है पहले कुच शैल परिशीलनादि और मोह का अभेद सम्पादन किया उसके वाद मोहाभिन्न कुच शैल परिशीलनादि का श्लिष्ट भृग्वादि पदार्थों में सम्बन्ध किया है। इसलिए कहा कि द्रविड़ प्राणायाम किया है। इसमें विचारणीय है कि जो कुच शैल परिशीलनादि निमित्त थे वे तो अब अभेदाध्यवसान से उत्प्रेक्ष्यमाण मोह रूप बन गये। तब निमित्त कौन होगा। यदि इसको दीक्षित जी ने नहीं बतलाया अथवा बतला नहीं सके तो संगति नहीं हुई दोष रह गया।

## हर्ष के कार्य लगन की स्वाभाविक लगन के साथ एकता का आलोचन

भगवन्? पण्डित राज? हर्ष के कार्य लगन की स्वाभाविक लगन के साथ एकता क्यों की। अगर कहें कि लक्ष्मी जड़ है अचेतन है उसका पैरों में लगना

सम्भव नहीं है। अतः अभेदाध्यवसान करना आवश्यक है। तव प्रश्न होता है कि उस जड़ लक्ष्मी में लगन के कारण हर्ष का रहना भी तो असंभव है वह भी तो उस जड़ में नहीं रहता है। तव उस हर्ष का भी तज्जातीय हर्ष के साथ उस हर्ष के कारण निज वैरिपरिभव ज्ञान का भी तज्जातीय ज्ञान के साथ अभेदाध्यवसान वतलाना चाहिए था। क्यों नहीं वतलाया। अतः भगवन् ? ये सव प्रातिभ पदार्थ है। इनमें यह सव वातें नहीं देखी जाती। हाँ यदि कहीं इन वातों के समझने समझाने में बुद्धि कौशल जागरित होती हो तो करना चाहिए। जहाँ वह आवश्यक भी हो व्यर्थ में नहीं।

## "विषयिसम्वन्धिना लेपनादिना विषयसम्वन्धिनो व्यापनादेः" इस लेख का आलोचन।

विषयिसम्वन्धि लेपनादि से विषय सम्वन्धि व्यापनादिकी निमित्तता सम्पत्ति के लिए स्वताद्रूप्य सम्पादन से निगीर्णता है। अतः यहाँ अनुपातविषयत्व एवं अध्यवसानमूलत्व है तव रूपक में भी वैसा कहिए। यह अक्षरों का अर्थ केवल हुआ। किन्तु पदार्थों की संगति नहीं हुई। क्यों कि लेपन की व्यापन में उत्प्रेक्षा है तव लेपन विषयी है। और व्यापन विषय है। ऐसी स्थिति में विषयी सम्बन्धी लेपन और विषय सम्वन्धी व्यापन यह कौन लेख है। विषयी लेपन का सम्वन्धी खुद लेपन और विषय व्यापन का सम्वन्धी खुद व्यापन कैसे हो सकता है। इनका सम्बन्धी तो कोई दूसरा ही होगा। यदि "उत्प्रेक्षा में ऐसा कहते है तव रूपक में भी ऐसा ही कहिये" के समर्थक वाक्य "खल विष लोगों को मारता है" इस में खल सम्वन्धी दुखदान का विष सम्बन्धी हनन से अध्यवसान है "और समर्थ्य वाक्य लेपन धात्वर्थ का स्वनिगीर्ण व्यापन में उत्प्रेक्षण नही है के देखने से प्रतीत होता है कि लेपन विषयी से व्यापन विषय का निगरण है अतः अनुपात्तविषया और अगर व्यापन रूप विषय के सम्वन्धी जागतिक सकल पदार्थों के ऊर्ध्वाधोभाव तथा साम्यवैषम्य की प्रतीति में अवरोध करते हुए तमः के प्रसरण रूप धर्म की निमित्तता की सम्पत्ति के लिए लेपन रूप विषयी के सम्वन्धी नभः प्रभृति भूपर्यन्त सकलवस्तु सान्द्रमलनीकरणरूप धर्म के द्वारा अध्यवसाय सम्पादन से अध्यवसानमूल उत्प्रक्षा को कहते हैं। तव रूपक में भी कहिये। ऐसा पण्डित राज का लेख है किन्तु लिपिकार की असावधानी या मुद्रण दोष से गड़बड़ सड़बड़ पाठ हो गया है। अतः पाठ ऐसा है "यदि च विषयिलेपनादिना विषयव्यापनादेर्निर्णत्वादनुपात्तविषयत्वम्, विषयसम्बन्धिनो धर्मस्य निमित्ततासम्पत्तये विषयिसम्बधिधर्माभिन्नत्वेन स्वताद्रूप्यसम्पादनादध्यवसायमूलत्वं चोत्प्रेक्षायामुच्यते"। इसके वाद "रूपक में भी अनुपात्त विषयत्व कहिए" यह अंश विचारणीय है। क्यों कि उपमेयत्वेन उपस्थित उपमेय में उपमान का तादात्म्य रूपक है। तदनुसार जव यहाँ खलत्वेन उपस्थित खल में विषत्व का आरोप है। अध्यवसाय का स्वप्न भी नहीं हो सकता है और निगरण का गन्ध भी

औरे धौरे नहीं आ सकता है" तब उक्त कथन कैसे बन सकता हैं। निमित्तांश में अतिशयोक्ति है है तो रहे। प्रकृत उत्प्रेक्षा के निरूपण में अतिशयोक्ति के विधि एवं निषेध का प्रसंग भी तो नहीं है। इसके सिवाय अतिशयोक्त्यनुप्राणित तो सभी अलंकार है। जैसा कि आचार्य भामह का डिण्डिमनाद है कि (कोऽलंकारोऽनया विना) इस अतिशयोक्ति के विना कोई अलंकार ही नही है। उत्प्रेक्षा के निमित्तांश प्रयोजकांश में अतिशयोक्ति है। इससे और रूपक से क्या सम्बन्ध है रूपक में तो सारोपा लक्षणा है। वहाँ विषय अनिन्हुत है। निर्दिष्ट है। दूसरी बात है कि निमितांश में अतिशयोक्ति का अध्यवसाय का अंगीकार करके निमित्ती को साध्यवसान कहेंगे तो उपमादि का लक्षण भी अध्यवसान गर्भ होगा। क्योंकि "चन्द्र इव मुखं शोभते" "वागर्थाविव संपृक्तौ पार्वतीपरमेश्वरौ" "हंसीव कीर्तिः शुक्ला" इन उपमाओं के प्रयोजकांश शोभा, संपर्क एवं शुक्लत्व में अध्यवसान विना किये साधारणत्व नही होगा। क्योंकि चन्द्र शोभा और मुख शोभा और पार्वती परमेश्वर दंपती का सम्पर्क सौहार्द, वागर्थ का सम्पर्क प्रतिपाद्य प्रतिपादक भाव सम्बन्ध तथा हंसी एवं कीर्ति का शुक्लत्व भिन्न है।

## निशब्दत्वाभिन्नत्वेन अध्यवसित मौन के लिखने का आलोचन

यहाँ निःशब्दत्वाभिन्नत्वेन अध्यवसित मौन यह लेख गड़बड़ है। उपात्तमौन से अभिन्नत्वेन अध्यवसित अनुपात्त निःशब्दत्व हो सकता है। क्यों कि नियम है कि उपात्त अप्रकृतपदार्थ से अनुपात्त प्रकृत पदार्थ का अध्यवसान अधिक ज्ञान होता है। अनुपात्त से उपात्त का नही। जैसे (गौरयम्) यहां उपात्त गौ से अनुपात्त वाहीक का, "वापी काऽपि स्फुरति गगने" में उपात्त अप्रकृत वापी पदार्थ से अनुपात्त प्रकृत नाभि का और उपात्त अप्रकृत लगन से अनुपात्त प्रकृत कटिका अध्यवसान होता है। इसी तरह कमलमनंभसि, कमले च कुवलये, तानि च कनकलतिकायाम् इत्यादि में भी है। यही सिद्धान्त है।

## अलंकार सर्वस्वकार के मत के उल्लेख का आलोचन

यह अलंकार सर्वस्वकार के मत का उल्लेख कुछ विलक्षण ढंग से हो गया है उनका उल्लेख है कि अभेद की प्रधानता में आरोप गर्भ अलंकारों (रूपक परिणाम आदि) को दिखलाकर अब अभेद की प्रधानता में अध्यवसाय गर्भ अलंकारों का लक्षण दिखाते हैं। अध्यवसाये व्यापार प्रधान्ये उत्प्रेक्षा। यह मूल लक्षण है। इसकी वृत्ति में अध्यवसाय के स्वरूप को बतलाते हैं कि विषय के निगरण से विषयी की अभेद प्रतिपत्ति अध्यवसाय है। वह दो प्रकार का है सिद्ध और साध्य। उसके वाद साध्यत्व और सिद्धत्व की विवेचना की, और लिखा कि साध्यत्व की प्रतीति होने पर व्यापार प्रधान अध्यवसाय में सम्भावन जो अभिमान, तर्क, ऊह एवं उत्प्रेक्षा आदि शब्दों से कहा जाता है तत्र साध्यत्व प्रतीतौ व्यापार प्राधान्ये अध्यवसाये सम्भावन अभिमान तर्क ऊह उत्प्रेक्षेत्यादि शब्दैरुच्यते। यह वहाँ का लेख है फिर इसके बाद पण्डितराज ने अस्यार्थः

यहाँ से उत्प्रेक्षा इति यहाँ तक जो लिखा है वह वहाँ मूल में कुछ नहीं है। किन्तु उसकी टीका विमर्शिनी में है। वह भी इस प्रकार है। अलंकार रत्नाकर ने उसका विचार उठाया कि विषयी के रूप में विषय की सम्भावना उत्प्रेक्षा है। वह सम्भावना "यह स्थाणु हो सकता है" इस तरह अनिश्चयात्मक होने से सन्देह मूलक ही है अध्यवसाय गर्भ नहीं है। क्योंकि अध्यवसाय का स्वरूप है। विषय का निगरण और विषयी का निश्चय। उत्प्रेक्षा में इन दोनों में से एक भी नहीं है। क्योंकि उत्प्रेक्षा में विषय का उपादान रहता है और निश्चय का अभाव है फलतः "अध्यवसाये व्यापार प्रधान्ये" यह लक्षण विना विचार किये ही कहा गया है। इसके उत्तर में विमर्शिनी कार ने लिखा कि "अत्रोच्यते यहाँ कहते हैं। अलंकार शास्त्र में अध्यवसाय दो प्रकार का है।

एक स्वारसिक दूसरा उत्पादित। तत्राद्यो भ्रान्तिमदादि विषयः। इतरस्तूत्प्रेक्षा विषयः। उनमें पहले के विषय भ्रान्तिमान बगैरह है। दूसरे का विषय उत्प्रेक्षा है। स च द्विविधः सिद्धः साध्यश्च। सिद्धो यत्र विषयस्यानुपात्ततया निगीर्णत्वादध्यवसितप्राधान्यम्। साध्यो यत्र इवाद्युपादानात् सम्भावनाप्रत्ययात्मकत्वात् विषयस्य निगीर्यमाणत्वादध्यवसायरूप क्रियाया एव प्राधान्यम्। उन सिद्ध और साध्य अध्यवसायों में सिद्ध वह है जहाँ अध्यवसित जिसका अध्यवसाय अभेद ज्ञान किया जाय वह विषयी अध्यवसित प्रधान हो। क्योंकि यहाँ विषय का निगरण है। साध्य वह है जहाँ अध्यवसाय क्रिया अभेद प्रतिपत्तिरूपा प्रधान हो। क्योंकि यहां विषय निगीर्यमाण है अतः उसका निगरण नही हुआ है। इस तस मूल एवं टीका विमर्शिनी को देखते हुए सिद्ध हो रहा है कि पण्डितराज ने उनके लेखों का उद्धरण किया किन्तु विलक्षण ढंग से किया है। जिसके आधार पर हम भी कहते हैं कि यह सब परस्पर विरुद्ध है। किन्तु पण्डितराज के लेखानुसार परस्पर विरुद्ध नही है वह परस्पर विरोध यों हैं। "अभेद प्राधान्ये अध्यवसाय गर्भाल्लक्षयति ऐसी प्रतिज्ञा करके अध्यवसाये व्यापार प्राधान्ये ऐसा लिखना सब ऊँट पे (पर) टाँग (पैर) है अतः ऊँट पटाँग है हाथी पर टाँग पैर नही है। अत्रि ऋषि ने अत्रि स्मृति में ऊँट पर टाँग करने की अपराधों में गणना की है। यह सर्वसम्मत है कि अध्यवसाय का अर्थ है विषयी की अभेद प्रतिपत्ति इस तरह अभेद प्रतिपत्ति रूप अध्यवसाय में अभेद ही गर्भ में है न कि अध्यवसाय गर्भ में है। और अध्यवसाय और अभेद ज्ञान घट कलश की तरह पर्याय शब्द हुए। अतः जैसे घट की प्रधानता में कलशगर्भ यह वाक्य नहीं बन सकता है वैसे ही उक्त वाक्य भी। इसके सिवाय अभेद ज्ञान और अध्यवसाय दोनों व्यापार रूप है क्रिया रूप है। द्रव्य या गुण या जाति रूप नहीं है तब अध्यवसाये व्यापार प्रधान्ये यह कैसा लिखना है। इसीलिए कहा कि तदेतत् सर्वं परस्पर विरुद्धम्।

## कवितायां मुख्यस्य माधुर्यस्यासंभवादुपचारः का आलोचन

यहाँ पण्डितराज की वही हालत है जैसी कि कालिदास ने दुष्यन्त की बतलाई थी ( कथां प्रमत्तः प्रथमं कृताभिव ) जैसे असावधान पुरुष अपनी पहले

की हुई कथा को भूलजाता है वैसे ही माधुर्य गुण के विषय में पहले कहे हुए अपने सिद्धान्त को पण्डितराज भूल गये। प्रथम आनन में गुण प्रकरण में "तथा च शब्दार्थयोरपि माधुर्यादेः सत्वादुपचारो नैव कल्प्य इति तु मादृशाः" अतः शब्द एवं अर्थ में भी माधुर्य के सद्भाव से उपचार की कल्पना नहीं करनी चाहिए यह तो मेरे जैसों का कहना है।" इस तरह कहा है। और यहाँ कहते हैं कि कविता में मुख्य माधुर्य का रहना असंभव है अतः उपाचार किया है। रमणीय अर्थ के प्रतिपादन करने वाला शब्द काव्य है कविता है। उस में माधुर्य का सत्व है तब असंभव कह कर उपचार करना तो कालिदासोक्ति ही यहाँ चरितार्थ हुई।

इस प्रकार श्रीमधुसूदनशास्त्र्युपज्ञ रसगंगाधारालोचन समाप्त हुआ।

---

## पण्डितराज श्रीजगन्नाथविरचितो

# रसगङ्गाधरः

## द्वितीयमाननम्

### मधुसूदनी

गुणप्रकरणे त्रयस्त्रिंशदुत्तरशतद्वयपृष्ठीयशेषः। ननु माधुर्यादीनां निर्गुणे आत्मनि रसे गुणत्वस्य अनुपपन्नत्वे मधुरो रसः, शृंगारो मधुर इति व्यवहारः कथं चेद्, वाजिगन्धा उष्णेति व्यवहारो यथा।

ननु भोः किं शब्दानां कोशो लिख्यते ? यथा घटः कः ? इति प्रश्ने कलशः, कलशः कः इति प्रश्ने घट इत्युत्तर्यते; तथैव रसो मधुरः, शृंगारो मधुरः इति व्यवहारः कथं, वाजिगन्धा उष्णेति व्यवहारो यथा। वाजिगन्धा उष्णा इति व्यहारः कथं, शृंगारो मधुर इति व्यवहारो यथा। एतेन पदार्थस्यब्दस्वरूपनिर्देशो न हि भवति। केवलं शब्दस्य प्रतिरूपः शब्दो भवता निर्दिश्यते। तत्रोच्यते

अयं भावः। यो हि वातकफनाशक औषधविशेषो भवति स उष्ण इति व्यवह्रियते। तस्य औषधविशेषस्य स्पर्शे, भोजने च उष्णाताया अननुभवादपि। तादृशं वातादिनाशप्रयोजकत्वमुष्णत्वं वाजिगन्धायां यथा वर्त्तते, तथा शृंगारादयो यद्यपि माधुर्यादिगुणशालिनो न सन्ति, किन्तु शृंगारादिप्रधानकाव्यच्चेतसो द्रुत्याद्यवस्था जायन्ते। ततश्च चित्तवृत्तीनां द्रुत्यादिप्रयोजकत्वं माधुर्यं रसेषु अथवा प्रयोजकतासम्बन्धेन द्रुत्यादिकमेव माधुर्यम्। तादृशं च शब्दे, अर्थे रचनायां सर्वत्र वर्त्तते न केवलं रसेष्वेव। अतो माधुर्यादयो न केवलं रसधर्माः।

---

### बालक्रीड़ा

यदि निर्गुण आत्मा रस में माधुर्यादि गुण नही रह सकते हैं तब यह रस मधुर है यह श्रृंगार मधुर है यह व्यहार कैसा। उत्तर। जैसे वाजिगन्धा (असगन्ध) उष्ण है यह व्यवहार होता है उसी तरह उपर्युक्त व्यवहार है।

प्रश्न—यह तो आप का कथन ऐसा है जैसे किसी ने पूछा कि घड़ा का माने क्या ? तब उत्तर दिया कि कलश। तब फिर पूछा कि कलश का माने क्या ? तब उत्तर दिया कि घड़ा। वैसे ही रस मधुर है श्रृंगार मधुर है यह व्यवहार कैसे ? उत्तर दिया कि जैसे असगन्ध गरम है; इस व्यवहार की तरह उसको समझो। तब पूछा कि असगन्ध गरम है यह व्यवहार कैसे। उत्तर दिया कि मधुर रस है श्रृंगार मधुर है यह व्यवहार जैसे होता है। वैसे समझो। परन्तु यह कथन मात्र ही हुआ इस ये पदार्थ के स्वरूप का निर्देश तो नही हुआ। उस पर कहते हैं कि सुनिये।

यहां का भाव यह है। जो औषधविशेष वात एवं कफ का नाशक होता है उसके विषय में यह औषध गरम है ऐसा व्यवहार होता है भले ही वह औषध स्पर्श करनें में या खाने में

## अथ संलक्ष्यक्रमध्वनिर्निरूप्यते—

स च तावद् (द्वि?) त्रिविधः, शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूल (उभयशक्ति-

### मधुसूदनी

रसगङ्गाधरमुद्धर्तुं रसगङ्गाधरमाश्रये ॥
अवगाहाय तु गङ्गाया ननु गङ्गाश्रयणं यथा ॥

अथ संलक्ष्येति। अथेत्ययं शब्दोऽत्र अर्थत्रयात्मा। पूर्वं द्वितीयाननस्यारम्भार्थकः। अथ द्वितीयमाननमारभ्यते। अथासंलक्ष्यक्रमध्वनिनिरूपणानन्तरमवसरसंगत्या संलक्ष्यक्रमध्वनिर्निरूप्यते इत्येवमानन्तर्यार्थकः। अन्यस्मिन्नर्थे प्रयुक्तोऽथशब्दो वेणुवीणाध्वनिवन् मंगलार्थकश्च। ओंकारश्चाथशब्दश्च द्वावेतौ ब्रह्मणः पुरा। कण्ठं भित्त्वा विनिर्यातौ तस्मान्माङ्गलिकावुभौ। इति स्मृतेः। निरूप्यते भेदप्रभेदोदाहरणादिभिः शिष्याणां बोधगम्यो यथा भवति तथा प्रतिपाद्यते शब्देन निर्दिश्यते इति यावत्।

स चेति। स संलक्ष्यक्रमध्वनिश्च। द्विविधः द्विप्रकारः। वस्तुतस्तु अयं

### बालक्रीडा

रसगंगाधर सेतु का, है रसगंगाधर केतु।
प्राप्तिहेतु भगवच्चरण, जस होता भगवत्शरण।

अथ शब्द के तीन अर्थ यहाँ पर हैं। अथ द्वितीय आनन का आरम्भ करते हैं। इस तरह आरम्भ अर्थ है। अथ असंलक्ष्यक्रध्वनि के निरूपण करने के बाद अवसर प्राप्त होने पर संलक्ष्यक्रमध्वनि का निरूपण करते हैं। इस तरह आनन्तर्य अर्थ है। इन भिन्न-भिन्न अर्थों में प्रयुक्त अथशब्द मांगलिक भी है। जैसा कि स्मृति में कहा है।

ओंकार और अथ शब्द ये दोनों पहिले किसी समय में ब्रह्माजी के मुख से निकले हैं अतः ये दोनों मांगलिक हैं।

निरूपण करते हैं अर्थात् भेद, प्रभेद एवं उदाहरणों के द्वारा शिष्यों के बोध का विषय जैसे हो वैसे प्रतिपादन करते हैं। नाम निर्देश करके वतलाते हैं।

वह संलक्ष्यक्रम ध्वनि दो प्रकार का है। वस्तुतस्तु यह ध्वनि शब्दशक्तिमूल, अर्थ-

---

गरम न मालूम पड़े। जैसे यहाँ वातादि के नाश का प्रयोजकत्व रूप उष्णत्व असगन्ध में जैसा है, वैसे ही 'श्रृंगारादि भी माधुर्यदि गुण युक्त नही है किन्तु श्रृंगारादि प्रधान काव्य के पठन से चित्त की द्रुत्यादि अवस्थाएँ हो जाती हैं, चित्तवृत्तियों के द्रुत्यादि रूप का प्रयोजक त्वरूप माधुर्य गुण रस में है। अथवा जो प्रयोजकता संम्वन्ध से द्रुत्यादि स्वरूप हो वह माधुर्य है। ऐसा माधुर्य तो शब्द, अर्थ, रचना आदि सभी मे है केवल रस ही मे है ऐसी बात नहीं है। अतः मधुर्यादि केवल रस के ही धर्म नहीं है।

मूलश्च)। तत्राद्यो द्विविधः, व्यङ्ग्यस्य वस्तुत्वालंकारत्वाभ्यां द्वैविध्यात्।

## मधुसूदनी

ध्वनिः शब्दशक्तिमूलः, अर्थशक्तिमूलः, उभयशक्तिमूल इत्येवं त्रिविध एव सर्वत्र आकरग्रन्थेषु निरूपितः। स्वयं ग्रन्थकारोऽपि अस्यैव संलक्ष्यक्रमध्वनेरुपसंहारे "इत्थमभिधामूलस्त्रिविधोऽपि संक्षेपेण निरूपितो ध्वनिरित्येवं त्रिविधत्वमेव निरूपयिष्यति, परमारम्भे ध्वन्यालोकदिशा द्विविधत्वमेव दर्शयति। ध्वनिकारेणाऽपि तत्रारम्भे—

क्रमेण प्रतिभात्यात्मा योऽस्यानुस्वानसन्निभः
शब्दार्थशक्तिमूलत्वात्सोऽपि द्वेधा व्यवस्थितः (ध्व. २ उ. २०)

अस्य विवक्षितान्यपरवाच्यस्य ध्वनेः संलक्ष्यक्रमत्वादनुरणनप्रख्यो य आत्मा सोऽपि शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्चेति द्विप्रकार इत्येवं; तथा लोचनेऽपि द्वि० उ० ३१ कारिकायां द्वितीयो द्विविधः शब्दशक्तिमलोऽर्थशक्तिमूलश्चेति द्विप्रकारतयैव निरूपितः। उपसंहारे तु तत्रापि—

शब्दार्थशक्त्याऽऽक्षिप्तोऽपि (ध्व. २ उ २३ का.) शब्दशक्त्या, अर्थशक्त्या, शब्दार्थशक्त्या वेति रीत्या त्रिविधतया निरूपितः।

आक्षिप्त एवालंकारः शब्दशक्त्या प्रकाशते
यस्मिन्ननुक्तः शब्देन शब्दशक्त्युद्भवोहि सः (ध्व. २ उ. २१)

यस्मादलंकार एव न वस्तुमात्रं यस्मिन् काव्ये शब्दशक्त्या प्रकाशते स

## बालक्रीड़ा

शक्तिमूल एवं शब्दार्थोभयशक्ति मूल इस प्रकार सभी आकर ग्रन्थों में तीन प्रकार का बतलाया है। और ये ग्रन्थकार भी इस संलक्ष्यक्रमध्वनि के उपसंहार के समय "इस तरह तीन प्रकार वाले इस अभिधामूलध्वनि का संक्षेप से निरूपण किया है" इस रीति से तीन ही प्रकार का आगे चलकर बतलायेंगे। किन्तु आरम्भ में ध्वनिकार के अनुसार दो प्रकार का बतलाते हैं। ध्वनिकार ने भी आरम्भ में अनुस्वानस्वरूप जो आत्मा क्रम से ध्वनित होता है वह भी शब्दशक्तिमूल और अर्थशक्तिमूल भेद से दो प्रकार का है।

इसी तरह ध्वन्यालोक के द्वितीय उद्योत की २०वीं कारिका एवं उसकी वृत्ति में तथा लोचन में भी द्वितीय द्विविघ है शब्द शक्तिमूल एवं अर्थ शक्तिमूल रूप से कह कर उपसंहार में वहाँ भी "शब्दार्थशक्ति से अक्षिप्त भी" ध्व. २ उ. २३ का. में और उस की वृत्ति में तीन प्रकार का बतलाया है।

ध्वन्यालोक में पहिले—आक्षिप्त हुआ अलंकार ही, वस्तु नहीं जिस काव्य में शब्द-शक्ति से प्रकाशित हो वह शब्दशक्ति मूल ध्वनि हमारे यहाँ विविक्षित है। इस प्रकार तथा

मधुसूदनी

शब्दशक्त्युद्भवो ध्वनिरित्यस्माकं विवक्षित इति रीत्या तथा बहुभिरुदाहरणैरपि व्यंग्यस्यालंकारत्वे एव परस्तात्तु तृतीयोद्योतारम्भे वस्तुत्वे च शब्दशक्त्युद्भवो ध्वनिर्दर्शितः।

अयं ध्वनिरभिधामूल इति शब्दार्थोभयशक्तिमूलेषु शक्तिपदेन अभिधा, सामर्थ्यं च ग्राह्ये। यथोक्तं शब्दशक्त्या साक्षाद् वाच्यं सत्प्रकाशते स सर्वः श्लेषस्य विषयः। यत्र तु शब्दशक्त्या सामर्थ्याक्षिप्तं वाच्यव्यतिरिक्तं व्यंग्यमेव प्रकाशते स ध्वनेर्विषयः। यत्रार्थः स्वसामर्थ्यादर्थान्तरमभिव्यनक्ति शब्दव्यापारं (अभिधां) विनैव सोऽर्थशक्त्युद्भवो ध्वनिरिति।

उभयशक्तिमूले "दृष्ट्या केशव ! गोपराग" इत्यस्य लोचने शब्दशक्तिस्तावद् गोपरागशब्दश्लेषवशात्। अर्थशक्तिस्तु प्रकरणवशात्। यावदत्र राधारमण-स्याखिलजनच्छन्नानुरागो न विदितस्तावदर्थान्तरस्याप्रतीतेरिति। तथा "दत्ता-नन्दाः" इत्यस्य लोचने च सामर्थ्यात् ध्वननव्यापारात् शब्दशक्तिमूलादिति। अयमाशयः। शब्दशक्तिमूले एकोऽर्थोभिधया, द्वितीयोऽर्थः सामर्थ्यात्। अत्र नानार्थकाः शब्दाः। अर्थशक्तिमूलेऽभिधेयोऽर्थ एव सामर्थ्यादर्थान्तरं शब्द व्यापारं विनैव अर्थान्तरं प्रकाशयति। उभयशक्तिमूले तूक्तमेव।

बालक्रीड़ा

बहुत से उदाहरणों के द्वारा अलंकार ही व्यंग्य है ऐसा दिखाया, किन्तु बाद में तृतीय उद्योत के आरम्भ में वस्तु भी व्यंग्य होता है ऐसा दिखाया।

यह ध्वनि अभिधामूल है अतः शब्दार्थोभयशक्तिमूल तीनों भेदों में शक्तिपद से अभिधा एवं सामर्थ्य को समझना चाहिए। जैसा कि कहा है जहाँ शब्द की शक्ति से साक्षात् वाच्य होकर दूसरा अर्थ मालूम होता है वह सब श्लेष है। किन्तु जहाँ शब्दशक्ति द्वारा सामर्थ्य से वाच्य से अतिरिक्त व्यंग्य आक्षिप्त हो वह ध्वनि का विषय है। जहाँ अर्थ, शब्द व्यापार (अभिधा) के विना ही अपने सामर्थ्य से अर्थान्तर को अभिव्यक्त करता है वह अर्थ-शक्त्युद्भव ध्वनि है। उभयशक्तिमूल के विषय में "दृष्टया केशव गोपराग" इस श्लोक के लोचन में बतलाया है कि गोप में राग (प्रेम) और गौओं के पराग अर्थात् धूलि" इस तरह शब्दशक्ति, श्लेष के द्वारा और अर्थशक्ति, प्रकरण के द्वारा अर्थान्तर को बतलाती है। क्योंकि जब तक यहाँ राधारमण का अखिलजनों से छिपा हुआ अनुराग नहीं मालूम होगा तब तक अर्थान्तर की प्रतीति नहीं होगी। तथा "दत्तानन्दाः" इस श्लोक के लोचन में सामर्थ्य का अर्थ बतलाया है कि सामर्थ्य माने शब्दशक्तिमूल ध्वननव्यापार।

इसका आशय यह है कि शब्दशक्तिमूल में एक अर्थ अभिधा से और द्वितीय अर्थ सामर्थ्य से बतलाया जाता है। अर्थशक्ति मूल में अभिधा से प्राप्त हुआ अर्थ ही शब्दव्यापार (अभिधा) के विना अपने सामर्थ्य से अर्थान्तर का प्रकाशित करता है। उभयशक्तिमूल में कह ही दिया है।

द्वितीयोऽपि वस्त्वलंकारात्मना लोकसिद्धेन, तथाभूतेनैव प्रतिभामात्रनिर्वर्तितेन

मर्मप्रकाशः

तथाभूतेनैवेति । वस्त्वलंकारात्मनेत्यर्थः । अन्येषां भेदानां संग्रहायाह—

मधुसूदनी

द्वितीयोऽपीति । अत्र अपिशब्दस्तोरर्थे । द्वितीयस्तु इत्यर्थः । आद्यः शब्दशक्तिमूलो द्विविधः तु किन्तु द्वितीयोऽष्टविधस्तदपेक्षया चतुर्गुणो न तु तथा द्विविध एवेति भावः ।

ध्वनिकारादर्वाचीनैः सर्वैरपि आचार्यैरभिनवगुप्तमम्मटादिभिरर्थशक्तिमूलो ध्वनिः द्वादशविधो निरूपितः । अभिनवगुप्ताचार्यैः द्वि. उ. ३१

कारिकायाः लोचने "द्वादशविधोऽर्थशक्तिमूलः" इति दर्शितः । अन्येषां तु प्रसिद्धः । ध्वनिकारैरयमर्थशक्तिमूलो ध्वनिः द्विप्रकार एव प्रदर्शितः ।

प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः सम्भवी स्वतः ।
अर्थोऽपि द्विविधो ज्ञेयो वस्तुनोऽन्यस्य दीपकः (द्वि. उ. २४)

अर्थशत्युद्भवानुरणनरूपव्यङ्ग्ये ध्वनौ यो व्यञ्जकोऽर्थ उक्तस्तस्यापि द्वौ प्रकारौ कवेः, कविनिबद्धस्य वा वक्तुः प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीर एकः, स्वतः सम्भवी च द्वितीयः [ इति तद्वृत्तिः ]

अर्थशक्तेरलंकारो यत्राप्यन्यः प्रतीयते ।
अनुस्वानोपमव्यङ्ग्यः स प्रकारोऽपरो ध्वनेः (द्वि. उ. २५ का.)

वाच्यालंकारव्यतिरिक्तो यत्रान्योऽलंकारोऽर्थसामर्थ्यात् प्रतीयमानोऽवभासते सोऽर्थशक्त्युद्भवो नामानुस्वानरूपव्यंग्योऽन्यो ध्वनिः । (इति तद्वृत्तिः) अष्टमूर्तित्वोल्लेखस्यायमेवादर्शो न स्वीयः प्रकर्षः पण्डितराजस्येति बोध्यम्

बालक्रीड़ा

द्वितीयोऽपि में अपि शब्द तु के अर्थ में है। जिसका मतलब है कि पहला शब्दशक्तिमूल दो ही प्रकार का है। किन्तु द्वितीय अर्थशक्तिमूल आठ प्रकार का है पहले की अपेक्षा चार गुना है।

ध्वनिकार से अर्वाचीन अभिनवगुप्त एवं मम्मटादि सभी आचार्यों ने अर्थशक्तिमूलध्वनि को १२ प्रकार का बतलाया है। अभिनवगुप्ताचार्य ने तो ध्व. द्वि. उद्योत की ३१वीं कारिका के लोचन में कहा है कि बारह प्रकार का अर्थशक्तिमूल है। ध्वनिकार ने अर्थशक्तिध्वनि को इस प्रकार बतलाया है।

अर्थशक्त्युद्भव अनुरणरूप व्यंग्य ध्वनि में जो अन्य वस्तु का दीपक अर्थात् व्यंजक अर्थ कहा है उनके दो प्रकार हैं। कवि अथवा कविनिबद्धवक्ता की प्रौढोक्तिमात्र से निष्पन्न शरीर वाला भेद एक है। और स्वतः संभवी दूसरा है। अष्टमूर्ति निरूपण के लिए पंडित राज को यह ध्वनिकार का लेख ही सहारा है अपना उनका कुछ नहीं है।

च व्यञ्जकेनार्थेन चतुर्विधेन वस्त्वलंकारात्मनो द्विविधस्य व्यङ्ग्यस्य प्रत्येकं व्यञ्जनादष्टमूर्तिः ।

## मधुसूदनी

किञ्च—अनुस्वानोपमात्माऽपि प्रभेदो य उदाहृतः ।
ध्वनेरस्य प्रबन्धेषु भासते सोऽपि केषुचित् (ध्व. ३ उ. १५ का.)

अस्य विवक्षितान्यपरवाच्यस्य ध्वनेरनुरणनरूपव्यंग्योऽपि यः प्रभेद उदाहृतो द्विप्रकारः सोऽपि प्रबन्धेषु केषुचिद् द्योत्यते । तद्यथा मधुमथन (कर्तृके मधुसूदनकर्तृके) विजये पाञ्चजन्योक्तिषु । यथा वा ममैव कामदेवस्य सहचरसमागमे विषमवाणलीलायां, यथा च गृध्रगोमायुसंवादादौ महाभारते । (इति तद्वृत्तिः)

किञ्चेति । अनुस्वानोपमः शब्दशक्तिमूलोऽर्थशक्तिमूलश्च, यो ध्वनेः प्रभेद उदाहृतः सः केषुचित् प्रबन्धेषु निमित्तभूतेषु व्यञ्जकेषु सत्सु व्यंग्यतया स्थितः सन् । अस्येति । रसादिध्वनेः प्रकृतस्य भासते व्यंजकतयेति शेषः । इति तल्लोचनम् । इत्येवं स्पष्टतया शब्दशक्तिमूलस्य प्रबन्धगतत्वेन प्रतिपादितेऽपि सर्वैराचार्यैः मम्मटादिभिः क्वापि स्वग्रन्थेषु तस्य ध्वनेः प्रबन्धगतभेदो न निरूपितः ।

## बालक्रीड़ा

जहां वाच्यालंकार से व्यतिरिक्त व्यंग्य अलंकार अर्थसामर्थ्य से प्रतीत होता है वह अर्थ शक्तिमूल ध्वनि का दूसरा भेद है ।

इसके वाद ध्व. ३ उ. की १५वीं कारिका में वतलाया है कि इस विवक्षितान्यपर वाच्य ध्वनि का जो अनुरणनरूप व्यंग्य नामक प्रभेद द्वि. उ. में दो प्रकार का शब्दशक्तिमूल और अर्थशक्तिमूल वतलाया है वह किन्ही प्रवन्धों में भी व्यक्त होता है ।

जैसे मधुमथन मधुसूदन के विजय के प्रसंग में पाँचजन्य शंख की उक्तियों में । अथवा मेरी वनाई हुई विषमवाण लीला में कामदेव का अपने सहचरों के साथ समागम में और गृध्रगोमायु संवाद में महाभारत में ।

इसी प्रकार इस कारिका के लोचन में भी स्पष्ट रूप से शव्दशक्ति मूल ध्वनि को प्रवन्ध में व्यक्त हुआ वतलाया है, किन्तु मम्मटादि किसी भी आचार्य ने शव्दशक्तिमूल को प्रवन्ध में व्यक्त हुआ नहीं वतलाया है ।

उनमें पहला शव्दशक्तिमूल दो प्रकार का ह । क्योंकि उसमें व्यंग्य, वस्तु एवं अलंकार के रूप में दो प्रकार का है ।

दूसरा अर्थशक्तिमूल भी वस्तु एवं अलंकार रूप से दो प्रकार का लोकसिद्ध तथा वस्तु एवं अलंकार रूप से दो प्रकार का प्रतिभानिष्पन्न; इस तरह चार प्रकार के व्यंजक अर्थ से वस्तु एवं अलंकार रूप दो प्रकार के व्यंग्य के प्रत्येक से व्यक्त होने पर आठ प्रकार का है । यहाँ प्रत्येक पद के कहने का यह अर्थ है कि वस्तु से वस्तु, वस्तु से अलंकार । इत्यादि ।

आलोचन । लोकसिद्ध कहने का यह भाव कि जैसी वस्तु काव्य में उपनिबद्ध है

प्रतिभानिर्वर्तितत्वाविशेषाच्च कवितदुम्भितवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्नयोरर्थयोर्न पृथग्भावेन गणनोचिता, उम्भितोम्भितादेरपि भेदान्तरप्रयोजकतापत्तेः।

मर्मप्रकाशः

प्रतिभेति। तदुम्भितेति। तन्निबद्धेत्यर्थः।

मधुसूदनी

लोकसिद्धेनेति। लोके सिद्धेन। काव्योपनिबद्धसदृशं वस्तु लोकेऽपि समुपलब्धुं शक्यम्। परमलंकाराः कथं काव्योपनिबद्धसदृशा लोके प्राप्तुं शक्याः। इति तु चिन्त्यमेव। यतो लोके कटककुण्डलादयस्ते। अतो लाक्षणिकः प्रयोग इति बोध्यम्। अष्टमूर्तिः अष्टविध इत्यर्थः।

नन्वभिनवगुप्ताचार्यप्रभृतिभिर्द्वादशविधोऽर्थशक्तिमूल इत्युक्तं, भवता कथमष्टविधत्वमुच्यते इति साधयितुमुपक्रमते—प्रतिभेति। प्रतिभया निर्वर्तितत्वरूपात् आविष्कृतत्वरूपात् अविशेषात् सामान्यात् हेतोः, कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नादर्थात् तेन कविना उम्भितस्य पूरितस्य निबद्धस्येति यावत् वक्तुः प्रौढोक्तिनिष्पन्नस्यार्थस्य पृथग्भावेन भेदेन गणना संकलना नोचिता न योग्या। उम्भ पूरणे इत्यस्माद् धातोः "क्त" प्रत्यये "उम्भितः" इति रूपम्। ननु कुतो नोचितेत्याह—उम्भितोम्भितादेरिति। पृथग्भावेन गणनायां क्रियमाणायां सत्याम्, उम्भितेन उम्भितस्य। आदिपदात् उम्भितोम्भितेन उम्भितस्य। तदुम्भितस्यापि भेदान्तरस्य अन्यस्य भेदस्य प्रयोजकताया हेतुताया आपत्तेः। अयं भावः। प्रतिभानिर्वर्तित्वे समानेऽपि

बालक्रीड़ा

वैसी वस्तु लोक में भी मिल सकती है। ऐसा लोकसिद्धत्व वस्तु स्थल में तो संगत हो सकता है। किन्तु अलंकार स्थल में चिन्तनीय है। क्योंकि काव्य में जैसे उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अलंकार उपनिबद्ध हैं वैसे लोक में उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा आदि अलंकार नहीं हैं। लोक में तो कटक, कुण्डल, मौक्तिकहार, बेसर वगैरह अलंकार हैं। अतः लोकसिद्ध अलंकार कटक कुण्डल से उपमादि अलंकार की व्यक्ति कैसी।

अभिनव गुप्त प्रभृति सभी आचार्यों ने अर्थशक्तिमूल को बारह प्रकार का कहा है। आप आठ प्रकार का कैसे कहते हैं इस आशंका का उत्तर देने के लिए आठो प्रकारों को सिद्ध करने का उपक्रम करते हैं।

प्रतिभा से निर्वर्त्तितत्व रूप अविशेष अर्थात् एकता के कारण कव्युम्भितवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्न अर्थ को कविप्रौढोक्तिनिष्पन्न अर्थ से अलग मानना उचित नहीं है। क्योंकि कविप्रौढोक्तिनिष्पन्न जैसे प्रतिभा से निर्वर्तित है वैसे ही कव्युम्भित की प्रौ. से नि. अर्थ भी प्रतिभा से निर्वर्तित है। तब कोई कारण नहीं है कि दोनों को अलग अलग माना जाय। उम्भ पूरणे धातु से क्त प्रत्यय करने पर "उम्भित" रूप बनता है जिसका अर्थ है पूरित अर्थात् निबद्ध।

न च तस्यापि कव्युम्भितत्वानपायात्तत्प्रयोज्यभेदान्तर्गतत्वमेवेति वाच्यम् । प्रथमोम्भितस्यापि लोकोत्तरवर्णनानिपुणत्वलक्षणकवित्वानपायात्

## मर्मप्रकाश

तस्यापि उम्भितोम्भितस्यापि । प्रतिबन्द्या समाधत्ते—प्रथमोम्भीति ।

## मधुसूदनी

कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नार्थात् पृथग्भावेन कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्नस्याथस्य गणनायां यो हि प्रयोजकोऽर्थात् हेतुः स एव हेतुः भेदान्तराणामपि गणनायां स्यादिति ।

"तस्यापि" इति । तस्यापि उम्भितोम्भितस्यापि । उम्भितो यथा कविकर्तृकोम्भनविशिष्टः, तथा उम्भितोम्भितादिरपि कविनिबद्धवक्तृनिबद्धादिरपि कविकर्तृकोम्भनविशिष्टः । एवं च कविकर्तृकोम्भितत्वस्य कविकर्तृकनिबन्धनस्य धर्मस्य उम्भितोम्भितादावनपायात् अराहित्यात् सद्भावादित्यर्थः, तेन कव्युम्भितत्वेन कविकर्तृकनिबन्धनेन प्रयोज्या जन्या ये उम्भितोम्भितादयो भेदास्तेषां कव्युम्भितान्तर्गतत्वमेव न कविनिबद्धाद् बहिर्भूता इत्यर्थः । इति न वाच्यम् ।

प्रथमोम्भितस्यापीति । उम्भितोम्भितादिषु यथा कव्युम्भितत्वस्य सद्भावेन कव्युम्भितात् पृथग्भाव उम्भितोम्भितादेर्नाङ्गीक्रियते । तथैव प्रथमोम्भितोऽपि अर्थात् कविनिबद्धवक्ताऽपि लोकोत्तरवर्णनानिपुणः कविरेव । ततश्च प्रथमोम्भितस्य कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नार्थात् पृथक्भेदे प्रयोजकतायाः हेतुतायाः अनुपपत्तिरसंगतिः । इति प्रतिबन्द्या समाहितवान् पण्डितराजः ।

## बालक्रीड़ा

प्रश्न—क्यों नहीं उन दोनों भेदों को अलग २ माना जाय । उत्तर । कवि से निबद्ध को जैसे अलग मानते हैं वैसे ही कविनिबद्ध से निबद्ध को तथा उससे भी निबद्ध को अलग २ मानना चाहिए । क्योंकि जैसे एक भेद कवि की प्रतिभा से, दूसरा कविनिबद्ध की प्रतिभा से, तीसरा कविनिबद्धनिबद्ध की प्रतिभा से चौथा उससे भी निबद्ध की प्रतिभा से निष्पन्न इस तरह अन्य भेदों की प्रयोजकता को मानना पड़ेगा । यहाँ का भाव यह है कि सब भेदों में प्रतिभानिष्पन्नत्व रूप साधारण धर्म के रहते हुए भी, कवि की प्रतिभा से भिन्न कविनिबद्ध की प्रतिभा है अतः यदि अलग २ भेद मानने आवश्यक हैं, तब अन्यप्रतिभाओं को भी अलग २ मानकर अन्य २ भेद भी मानने चाहिए ।

अगर कहो कि जितने भी निबद्ध वक्ता आयेंगे उन सब के मूल में कवि रहेगा ही अतः कविनिबद्धत्व का अनपाय अर्थात् नाश नहीं होने से याने उस कविनिबद्धत्व धर्म के रहने से वे सब भेद माने निबद्धशब्द की योजना करके बनने वाले भेद कविनिबद्ध प्रयोज्य (निष्पाद्य) भेद के अन्तर्गत ही मानना उचित होगा । यह भी ठीक नहीं है । क्योंकि प्रथम उम्भित वक्ता भी तो लोकोत्तरवर्णना करने में निपुण कवि ही है तब कविनिबद्ध को कवि से अलग मानने का कोई कारण नहीं होने से असंगत ही होगा ।

पृथग्भेदप्रयोजकतानुपपत्तेः। (उभयशक्तिमूल एकः)। एवं साकल्येन (एका) दशभेदोऽयम्।

## मर्मप्रकाशः

पृथग्भेदेति। वृद्धोक्तिविषयाच्छिशूक्तिविषय इव कव्युक्तिविषयात् कविनिबद्धोक्तिविषये चमत्काराधिक्यानुभविकत्वात् पृथगुक्तिः। ततः परं च प्रणिधानसाध्यप्रतीतिकतया चमत्कारस्थगनात्रोम्भितोम्भितादेः पृथग्गणना इति तु नव्याः। साकल्येन मिलित्वा। अयं संलक्ष्यक्रमध्वनिः।

## मधुसूदनी

एवं साकल्येन संकलनया अयं संलक्ष्यक्रमध्वनिः एकादशभेदः शब्दशक्तिमूलस्य द्वौ, अर्थशक्तिमूलस्याष्टौ, उभयशक्तिमूलस्य एकः इत्येवमेकादश भेदा अस्य। ध्वनिकारैः

प्रौढौक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः सम्भवी स्वतः
अर्थोऽपि द्विविधो ज्ञेयो वस्तुनोऽन्यस्य दीपकः॥

अर्थशक्त्युद्भवानुरणनरूपव्यंग्ये ध्वनौ यो व्यंजकोऽथ उक्तस्तस्यापि द्वौ प्रकारौ—कवेः, कबिनबद्धस्य वा वक्तुः प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीर एकः, स्वतः सम्भवी च द्वितीयः। इत्येवं प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नोऽर्थः स्वतः सम्भवी चार्थो व्यंजको द्विप्रकार एव। पूर्वत्र अर्थस्य निष्पत्तिः कवेः प्रौढोक्त्या भवतु अथवा कविनिबद्धवक्तुः प्रौढोक्त्या वा भवतु, परं स भेद एकः, यतः अर्थस्य निष्पत्तौ प्रौढोक्तिरेव कारणं सा च एकैवेति स्वाशयोऽभ्यधीयत। पण्डितराजः प्रौढोक्तिस्थाने प्रतिभामभिषिच्य कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नात्पृथग्भावं कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति

## बालक्रीड़ा

इस प्रकार संकलन करने से यह संलक्ष्यक्रमध्वनि ग्यारह प्रकार का है। शब्दशक्ति मूल के दो और अर्थशक्तिमूल के आठ उभयशक्तिका भेद एक इस तरह ग्यारह भेद इसके हैं।

यहाँ यह बतला देना आवश्यक है कि अर्थशक्त्युद्भवध्वनि के जो आठ भेद बतलाये हैं वह उनकी अपनी नवीन कल्पना नहीं है। इसको ध्वनिकार ने भी लिख दिया है। उनका लेख है—

प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्नशरीरः सम्भवी स्वतः
अर्थोऽपि द्विविधो ज्ञेयो वस्तुनोऽन्यस्य दीपकः।

अर्थशक्त्युद्भव अनुरणनरूप व्यंग्य ध्वनिका जो व्यंजक अर्थ कहा है उसके दो प्रकार हैं। कवि अथवा कविनिबद्धवक्ता की प्रौढोक्तिमात्र निष्पन्न शरीर एक भेद है और स्वतः सम्भवी द्वितीय है। इस प्रकार व्यंजक अर्थ को प्रौढोक्तिमात्रनिष्पन्न एवं स्वतः संभवी दो ही प्रकार का माना है। प्रथम भेद में अर्थ की निष्पत्ति कवि की प्रौढोक्ति से हो अथवा कविनिबद्ध वक्ता की प्रौढोक्ति से हो किन्तु वह भेद एक ही है। क्योंकि अर्थ की निष्पत्ति का कारण प्रौढोक्ति है वह एक ही है, इस तरह एक ही भेद माना है।

मधुसूदनी

निष्पन्नस्य अर्थस्य निराकुरुते। विभीषिकां च दर्शयति यत् तस्य पृथग्भावस्वीकारे कविनिबद्धवक्तृनिबद्धादयोऽपरेऽपि भेदाः स्वीकर्त्तव्या स्युः। यदि घटेषु घटत्ववत् निबद्धनिबद्धादिष्वपि निबद्धत्वमेकं तेन नार्थभेद इति चेत्। न। कविर्यथा कमपि वक्तारं निबध्नाति तथा कविनिबद्धोऽपि वक्ता स्वान्यं वक्तारं निबध्नाति। तस्यां स्वान्यवक्तुर्निबन्धनदशायां कविनिबद्धो वक्ता कविरेव। लोकोत्तरवर्णनानिपुणत्वरूपस्य कवित्वस्य यतः कविनिबद्धवक्तर्यपि सद्भावात् अनपायादित्यर्थः।

तस्मात् कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नार्थात् पृथक् कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्नोऽर्थो नास्ति। इति।

अत्रेदमालोचनम्=लोकोत्तरवर्णनानिपुणः कविः। तस्य कवेः लोकोत्तरवर्णनात्मकं कर्म काव्यम्। तस्य च कारणं केवला कविगता प्रतिभा। इति भवता पण्डितराजेनैवाभिहितम्। एवञ्च लोकोत्तरवर्णनात्मककर्मरूपं यावत् काव्यं कवेरेव नान्यस्य, तदपि प्रतिभयैव न तु कारणान्तरेण निर्वर्तितम्। यथोक्तमन्यैरपि—

अपारे काव्यसंसारे कविरेकः प्रजापतिः। इति।

बालक्रीड़ा

पण्डितराज ने यहाँ प्रौढोक्ति के स्थान में प्रतिभा का नाम दे दिया है और अर्वाचीन आचार्यों के माने हुए भेदों के पार्थक्य का निराकरण किया है। और विभीषिका भी दी है कि यदि कवि प्रौढोक्ति से अलग कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्ति को मानोगे तो निवद्धनिबद्ध और इससे भी निबद्ध आदि कई भेदों को मानना पड़ेगा अनवस्था हो जायगी। अगर कहो कि सम्पूर्ण घटों में जैसे घटत्व एक है वैसे ही निबद्धनिबद्धादि में निवद्धत्व एक है अतः अर्थ भेद नहीं है। यह भी नहीं कह सकते क्योंकि कवि जैसे किसी वक्ता का निबन्धन करता है वैसे वह कविनिबद्ध वक्ता भी किसी अन्य वक्ता को निबन्धन करता है ऐसी दशा में कविनिवद्धवक्ता कवि ही है। क्योंकि लोकोत्तर वर्णना निपुणत्वरूप कवित्व उस कवि-निवद्ध वक्ता में भी मौजूद है। अतः कविप्रौढोक्तिनिष्पन्न अर्थ से अलग कविनिबद्धवक्तृ-प्रौढोक्ति निष्पन्न अर्थ नहीं है।

इस पर आलोचन है कि आपने लिखा है कि जो लोकोत्तर वर्णना में निपुण हो वह कवि है। तव भगवन्! उस कवि का लोकोत्तर वर्णनात्मक कर्म का नाम काव्य है यह भी सिद्ध हुआ। और जब प्रश्न आया कि यह काव्य निर्मित कैसे होता है तब आपने कहा कि (तस्य च कारणं केवला कविगता प्रतिभा) उस काव्य का कारण है कवि की केवल प्रतिभा। इस तरह आप ही के शब्दों से सिद्ध हुआ कि लोकोत्तरवर्णन कर्मरूप यावत् काव्य, कवि की ही (अन्य की नहीं) प्रतिभा से ही (कारणान्तर से नहीं) सम्पन्न होता है। औरों ने भी समर्थन किया है—

अपार काव्य संसार में कवि ही एक प्रजापति है।

मधुसूदनी

यस्मात् प्रौढोक्तिनिष्पन्नं, प्रतिभानिष्पन्नमेव सर्वं वस्तु वा, अलंकारो वा सर्वः काव्ये स्यात्तर्हि कवेः कविनिबद्धस्य वक्तुर्वा प्रौढोक्तिनिष्पन्नस्यार्थस्य तु कथैव का स्वतः संभवी अर्थोऽपि व्यञ्जकः काव्ये प्रतिभानिष्पन्न एव। यतो लोके सिद्धः साक्षात्प्रतीतः स्वरूपेण वर्त्तमान स्वतः सम्भवी अर्थः कथमपि काव्यतां न विगाहते न च चमत्कृतिमाधते यावत् कविप्रतिभया नोल्लिखितः स्यात्, यावच्च काव्ये नोद्ग्रथितः स्यात्। तदेतदुक्तं "तस्य च कारणं केवला कविगता प्रतिभा। इति।

अन्यदपि च

कविशक्त्यर्पिता भावास्तन्मयीभावयुक्तितः
यथा स्वदन्ते काव्येषु, न तथाऽध्यक्षतः किल। इति भामहः।
स्वभावश्चायमर्थानां यन्न साक्षादमी तथा।
स्वदन्ते सत्कविगिरां गता गोचरतां यथा। इति च।

अतः कविप्रतिभया उल्लिखितत्वाविशेषात् लोकसिद्ध-कवि-तदुम्भितप्रौढोक्ति सिद्धानामर्थानां त्रयाणां भेदानां पृथग्भावेन गणना नोचिता इत्येव लेखनीयम्। न तु प्रतिभानिर्वर्तितत्वाविशेषाच्चेत्यारभ्य पृथग्भेदप्रयोजकतानुपपत्तेरित्यन्तं लेखनीयम्। अतः सर्वोऽपि लेखोऽसमञ्जस एव।

बालक्रीड़ा

इस तरह काव्य या काव्यगत व्यञ्जक अर्थ एवं व्यंग्य वस्तु या अलंकार रूप अर्थ सभी कुछ प्रतिभानिष्पन्न है। तब कवि या कविनिबद्ध वक्ता की प्रौढोक्ति से निष्पन्न अर्थ की तो कथा ही क्या है काव्य में स्वतःसम्भवी व्यंजक अर्थ भी प्रतिभा निष्पन्न ही है। क्योंकि लोक में सिद्ध साक्षात् दिखाई पड़ने वाला स्वरूप से वर्त्तमान स्वतःसम्भवी अर्थ किसी भी प्रकार काव्यत्व का अवगाहन नहीं करेगा और न जनता को चमत्कृत ही करेगा जब तक वह कवि प्रतिभा से उल्लिखित नहीं होगा और काव्य में ग्रथित नहीं होगा। जैसा कि कहा है—

कविशक्त्यर्पिता भावास्तन्मयीभावयुक्तितः
यथा स्वदन्ते काव्येषु, न तथाऽध्यक्षतः किल ॥
स्वभावश्चायमर्थानां यतः साक्षादमी तथा
स्वदन्ते सत्कविगिरां गता गोचरतां यथा ॥

तन्मयीभावरूप युक्ति अर्थात् योग में स्थित हुए कवि की प्रतिभा से काव्य रूप में सहृदयों को अर्पण किये गये भाव जैसे आस्वादप्रद होते हैं वैसे प्रत्यक्ष देखने में वे आस्वाद प्रद नहीं होते।

क्योंकि यह पदार्थों का स्वभाव है कि प्रत्यक्ष देखने में उनसे वैसा आनन्द नहीं मिलता है जैसा कि सत्कवियों की वाणी के द्वारा प्राप्त हुए पदार्थों से आनन्द मिलता है।

अतः "कविप्रतिभा से उल्लिखितत्व सभी अर्थों में समान होने से लोकसिद्ध, कवि-प्रौढोक्तिसिद्ध, कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिसिद्ध अर्थों की पृथग्भाव से गणना करना उचित नहीं

### मधुसूदनी

ननु भोः क्षणमवधार्यताम्। यद्यपि प्रतिभयैव काव्यमिति सिद्धान्तः। प्रतिभानिर्वर्तितत्वं च सर्वेषु भेदेषु समानम्, तथापि एको भेद ईदृशः यत्र प्रतिभा-निर्वर्त्तितत्वन्तु अस्त्येव परं लोकसिद्धत्वमपि वर्त्तते। अत एव ध्वनिकारैः "न केवलं भणितिवशेन एव अभिनिष्पन्नशरीरः, य औचित्येन बहिरपि सम्भाव्यमानसद्भावः इत्यत्र एवकेवलशब्दाभ्यामसन्तुष्यद्भिः औचित्येन बहिरपि सम्भाव्यमानसद्भाव इति; उदलेखि। तत्र केवलपदैवकारयोरिदमेवाकूतं यदपरो भेद इदृशो यत्र केवलप्रतिभानिर्वर्तितत्वमेव, लोकसिद्धत्वं नास्ति। मम्मटभट्टैरपि प्रतिभामात्रेण वहिरसन्नपि निर्मितः इति। मयापि (पण्डितराजेनापि) प्रतिभामात्रनिर्व-र्तितेनेति। एवं च स्पष्टप्रतिपत्यर्थं तथा प्राधान्यप्रदर्शनार्थमेको भेदो लोकसिद्धः स्वतः सम्भवी, अपरो भेदः प्रतिभामात्रनिर्वर्तित इति पृथङ् नामभ्यां निर्दिष्टौ द्वावेव भेदौ न तृतीय इति चेच्छ्रूयताम्। यथा प्रतिभानिर्वर्तितत्वे समानेऽपि लोकसिद्धः

### बालक्रीड़ा

है" ऐसा लिखना कथंचित् उचित होता। फलतः "प्रतिभानिर्वर्त्तित्व सब में समान होने से" यहां से आरम्भ करके "पृथक् भेदों के प्रयोजकता की अनुपपत्ति होगी" यहां तक का लेख सब असमञ्जस ही है।

ननु भोः। क्षण भर सावधान होइये। यद्यपि यह सिद्धान्त ठीक है कि प्रतिभा से ही काव्य का निर्माण होता है और प्रतिभा से निर्वर्तितत्व सभी अर्थों में एक रूप है तथापि एक भेद ऐसा है जिसमें प्रतिभानिर्वर्त्तितत्व तो है ही परन्तु लोकसिद्धत्व भी है। जैसा कि ध्वनिकार ने लिखा है "जो केवल भणिति वश से ही अभिनिष्पन्न नहीं हुआ है, किन्तु उचित है इसलिए काव्यजगत् के बाहर लोक में भी जिसकी सत्ता सम्भाव्यमान है।

यहाँ ध्वनिकार, केवल और एव शब्द का उपन्यास करके सन्तुष्ट नहीं हुए तब लिखते हैं कि उचित हैं इसलिए बाहर लोक में भी जिसकी सत्ता सम्भव है। तथा मम्मटाचार्य ने भी इसीलिए प्रतिभा शब्द के साथ मात्र शब्द को जोड़ा। जिसका अर्थ लिखा कि केवल भणिति से ही निष्पन्न है ऐसी बात नहीं किन्तु काव्य से बाहर भी जो औचित्य के कारण संभाव्य मान है। और मैंने (पण्डितराज ने) भी प्रतिभामात्रनिर्वर्तित लिखा है। हम सब आचार्यों का केवल, एव, और मात्र पदों के विन्यास करने का यही भाव है कि पहले भेद में जैसे प्रतिभानिर्वर्त्तितत्व तो है ही साथ साथ लोकसिद्धत्व भी है। उसी प्रकार दूसरा भेद ऐसा है जहाँ केवल प्रतिभानिर्वर्त्तितत्व ही है लोकसिद्धत्व नहीं है। इस प्रकार स्पष्ट प्रतिपत्ति के लिये और प्रधानता का निर्देश करने के लिए ही अलग अलग लोकसिद्ध स्वतः सम्भवी और प्रतिभामात्रनिर्वर्तित ये दो नाम बतलाये। वस्तुतस्तु प्रतिभानिर्वर्तित एक ही भेद होना चाहिए फलतः उक्त प्रकार से दो हीं भेद हो सकते हैं तीसरा भेद हो ही नहीं सकता है।

इस पर कहते हैं। कि सुकिये जैसे प्रतिभा निर्वर्त्त्व रूप धर्म के एक रूप होने पर भी लोक सिद्ध स्वतः सम्भवी भेद पृथक् माना और कवि प्रौढ़ोक्ति निष्पन्न भेद पृथक्, उसी तरह कवितिबद्धवप्रौढोक्तिनिष्पन्न भेद भी पृथक् ही मानना चाहिए। प्रश्न—कैसे? माना

## मधुसूदनी

स्वतः सम्भवी भेदः पृथक्, कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नो भेदश्च पृथगङ्गीक्रियते तथैव कवितदुम्भितभेदोऽपि पृथक् स्वीकार्यः। कथञ्चेत्, इत्थम्।

पूर्वं हि प्रतिभायाः निरूपणप्रसंगे=तस्याः कारणं क्वचिददृष्टं, क्वचिद् व्युत्पत्त्यभ्यासौ। एवं अदृष्टाभावे व्युत्पत्त्यभ्यासाभ्यां प्रतिभोत्पत्तेः, तयोरभावे श्रदृष्टात् प्रतिभोत्पत्तेरित्यदृष्टाद्येकतरस्याभावेऽपि प्रतिभायाः सद्भावेन काव्यनिर्म्माणात् समागतस्य व्यतिरेकव्यभिचारस्य निवारणाय=भिन्नप्रतिभयोर्गतं सामान्यमेकं कारणतावच्छेदकं प्रतिभात्वरूपं स्वीकृत्य पुनरागतस्य व्यतिरेकव्यभिचारस्य (एवमपि ताभ्यामुत्पन्ना प्रतिभा, श्रदृष्टोत्पन्नप्रतिभासम्पादनयोग्यं काव्यं सम्पादयतु, तथा अदृष्टोत्पन्ना प्रतिभा ताभ्यामुत्पादनयोग्यं काव्यं सम्पादयतु कारणतावच्छेदकं प्रतिभात्वं तत्राप्यस्त्येव किं निवारकमितिरूपस्य) वारणाय प्रतिभागतवैलक्षण्यमेव कारणतावच्छेदकं विलक्षणकाव्यं प्रतीति भवता यदाऽवादि। तदा प्रकृतेऽपि

## वालक्रीड़ा

जाय। हेतु के विना प्रतिज्ञा वाक्य से तो कोई पदार्थ सिद्ध नही होता है उसका साधक तो हेतु है। उत्तर)

पहले प्रतिभा के निरूपण के प्रसंग में आपने कहा था कि—प्रतिभा का कारण कहीं पर अदृष्ट है और कहीं पर व्युत्पत्ति और अभ्यास हैं।

शंका। ऐसे यदि प्रतिभा के कारण भिन्न २ मानोंगे तब, अदृष्ट के अभाव में व्युत्पत्ति और अभ्यास से प्रतिभा की उत्पत्ति होगी तथा व्युत्पत्ति और अभ्यास के अभाव में अदृष्ट से प्रतिभा की उत्पत्ति होगी क्योंकि प्रतिभा के लिए अदृष्ट भी कारण हैं और व्युत्पत्यभ्यास भी कारण हैं। इसका फल होगा कि अदृष्टोत्पन्नप्रतिभा रूप कारण के अभाव में काव्य रूप कार्य पैदा नहीं होना चाहिए वाला व्यतिरेक सहचार कट जायगा। क्योंकि उस प्रतिभा के अभाव में व्युत्पत्त्यभ्यासोत्पन्न प्रतिभा रूप कारण से सद्भाव में काव्य रूप कार्य पैदा हो जायगा। इसी तरह व्युत्पत्यभ्यासोत्पन्न प्रतिभा रूप कारण के अभाव में काव्य रूप कार्य पैदा नहीं होना चाहिए वाला व्यतिरेक सहचार कट जायगा क्योंकि उस प्रतिभा के अभाव में भी अदृष्टोत्पन्न प्रतिभा से काव्य रूप कार्य पैदा हो जायगा। अतः व्यतिरेक व्यभिचार रूप दोष हो जायगा।

उत्तर। इस दोष का निवारण करने के लिए भिन्न २ प्रतिभाओं में रहने वाला एक प्रतिभात्वरूप सामान्य को कारणतावच्छेदक मानलेंगे। कोई दोष नही होगा।

शंका। ऐसा मानने पर भी (पुनस्तत्रैव अवलम्बितो बेतालः) फिर बेताल वहीं आ बैठा वाली कहावत हो गई। व्यतिरेक व्यभिचार तदवस्थ रह गया। क्योंकि व्युत्पत्यभ्यास से उत्पन्न प्रतिभा अदृष्टोत्तन्न प्रतिभा के सम्पादन योग्य काव्य का सम्पादन करे और ऐसे ही अदृष्टोत्पन्न प्रतिभा, दोनों व्युत्पत्ति और अभ्यास से उत्पन्नप्रतिभा के सम्पादन के योग्य काव्य का सम्पादन करे तब कौन निवारण करेगा। अगर कहें कि ऐसा करने से दोष क्या होगा काव्य

मधुसूदनी

विलक्षणकारणात् विलक्षणं कार्यं भवतु। अयं भावः। नैषधीयचरितस्य निर्माता श्रीहर्ष एव नास्ति संदेहः। परं यावत् स इन्द्रादिदेवानां, नलस्य वा दमयन्त्याः वा विधोर्वा हृदयं नानुमनुते अर्थात् यावत् स श्रीहर्षः नेन्द्रादिस्वरूपतां विगाहते तावत् स तादृशं वक्तुं न प्रभवति। यतो हि शब्दार्थव्यवहारे स्वभाव एव शरणं नान्यत्। प्रकारान्तरेणमुमेवार्थं समर्थयति लोचनमपि--शिखरिणीति। अत्र लोहितं बिम्बफलं शुको दशतीति न व्यञ्जकता काचित्। यदा तु कविनिबद्धस्य साभिलाषस्य तरुणस्य वक्तुरित्थं प्रौढोक्तिस्तदा व्यञ्जकत्वमिति। एवं कवेरपेक्षया कविनिबद्धवक्तुः प्रतिभा भिन्ना, तया निर्मितं काव्यमपि भिन्नं चेत्, तर्हि स्वतः सम्भविनः, कविप्रौढोक्तिनिष्पन्नाच्च अर्थात् कविनिबद्धवक्तृप्रौढोक्तिनिष्पन्नोऽप्यर्थो भिन्न एव मन्तव्य इति त्रयो भेदाः समायाताः। इति दिक्।

नन्वेवं निबद्धनिबद्धोप्यन्यो भेदः स्वीकर्त्तव्यतामापतति चेत्, श्रूयताम् रामायणमहाभारतभागवतादिषु वा रघुवंशादिषु नैषधमाघकिरातादिषु काव्येषु वा

बालक्रीड़ा

निर्मिति हो ही जायगी। उत्तर। काव्यनिर्मिति तो अवश्य होगी किन्तु काव्यों में भेद का विनिगमक कौन होगा। यही दोष हो जायगा।

उत्तर। इस दोष को निवारण करने के लिए इन काव्यों में वैलक्षण्य का भेद का विनिगमक प्रतिभागत वैलक्षण्य को कारणतावच्छेदक अवश्य मानना सिद्ध कर चुके हैं तब प्रकृत में पहले स्थिर किए हुए सिद्धान्त को अर्थशक्तिमूलध्वनि के भेदों का निरूपण करते समय क्यों भूल जाते हैं। जो आप लिखते हैं कि "कवि की प्रतिभा से निष्पन्न अर्थ से पृथक् कविनिबद्धवक्ता की प्रतिभा से निष्पन्न अर्थ की गणना करना उचित नहीं है क्योंकि उन दोनों में प्रतिभा निष्पन्नत्व धर्म समान है" अतः विलक्षण कारण से विलक्षण कार्य होता है यही पहले स्थिर किया हुआ सिद्धान्त निश्चित है। जिसके फलस्वरूप कवि की प्रतिभा से निष्पन्न अर्थ से पृथक् ही कविनिबद्धवक्ता की प्रतिभा से निष्पन्न अर्थ को मानना उचित है। जैसा कि देखा गया है नैषधीयचरित काव्य के निर्माता श्रीहर्ष ही हैं दूसरा नहीं है इसमें कोई सन्देह नहीं है किन्तु जब तक वह श्रीहर्ष; श्रीहर्ष है अर्थात् इन्द्रादि के स्वरूप को नहीं स्वीकार करता है तब तक कभी भी इन्द्रादि देवों नल, चन्द्र एवं दमयन्ती के परस्पर के कथोपकथन को नहीं लिख सकता है। क्योंकि शब्दार्थ व्यवहार में स्वभाव ही एकमात्र शरण है इस अर्थ का समर्थन लोचन भी करता है। शिखरिणीति प्रतीक देकर लिखा है कि लाल बिम्बफल को शुक खाता है इसमें कोई व्यञ्जकता नहीं है। जब तो कविनिबद्ध साभिलाष तरुण की इस प्रकार प्रौढ उक्ति होगी—तब इस में व्यञ्जकत्व हो सकता है। इसी स्वभाव को शील को मुख्य कारण आचार्यों ने काव्य जगत् में स्थिर किया है जिसका निदर्शन है वैदर्भी गौडी आदि शैलियाँ। ये शैलियाँ शील से ही सम्पन्न होती हैं।

यह तो ठीक है किन्तु कविनिबद्धवक्ता से तन्निबद्धवक्ता आदि भेदों को और अधिक मानना पड़ेगा। इसका क्या उत्तर है। सुनिए। इन भेदों का एक भी उदाहरण

**तत्र केचिदाहुः—नानार्थस्य शब्दस्य सर्वेष्वर्थेषु संकेतग्रहस्य तुल्यत्वा-**

### मधुसूदनी

तदितरेषु नाटकादिषु वा तादृशं किमप्येकमुदाहरणमस्ति, न वा। नास्ति, तर्हि, गतमतिरिक्तभेदेन यतो नोपलभ्यते ततो नास्त्येवेति। यदि उपलभ्यते, तर्हि, अस्ति, यथा भागवते कविर्व्यासः, तन्निबद्धो वक्ता शुकः, तन्निबद्धो वक्ता मैत्रेयः तन्निबद्धो वक्ता चान्य इति। महाभारते, कविनिबद्धतन्निबद्धतन्निबद्धादिभेदा बहव अतस्त्रय एवेति किं वक्तव्यम्। कविनिबद्धादिभेदानां पृथाग स्वीकारे "वाच्यस्त्वया मद्वचनात्स राजा" इत्यादौ मत्पदात् कवेर्बोधः स्यात्ततश्च बह्वसंगतिः स्यात् इति।

तत्र केचिदाहुरिति। तत्र संलक्ष्यक्रमध्वनेर्यः प्रथमः प्रभेदः शब्दशक्तिमूलध्वनिः तत्प्राणभूतनानार्थकशब्दविषये केचिदाचार्या भर्तृहरिप्रभृतयो महावैयाकरणाः, आनन्दवर्द्धनाभिनवगुप्तादय उद्भटालंकारिकाश्च आहुरित्थमिति शेषः।

अत्र पूर्वे आचार्या नानार्थकशब्दात् प्रथमं युगपत् समेषामर्थानामुपस्थितौ, सन्देहे सति संयोगादिभिरभिधाया नियमनेन नियतैकार्थमात्रबोधः इत्येव कथयन्ति; द्वितीयार्थविषये मौनाः। उत्तरे पुनः यदत्र प्रथमार्थबोधोत्तरं प्रतीतिपथमवतरन् द्वितीयोप्यर्थो बुध्यते सः व्यञ्जनया, अभिधाया नियमनात्। अथ च प्रकृताप्रकृतार्थयोः सादृश्यरूपणादयः कल्प्यन्ते ततश्चोपमारूपकादयोऽपि व्यञ्जनयैवेति सिद्धान्तयन्ति।

### बालक्रीड़ा

रामायण, महाभारत, भागवत आदि पुराने एवं रघुवंश माघ, किरात, नैषध आधुनिक काव्यों या नाटकादिकों में है क्या। यदि नहीं है तब अलग भेद मानना पड़ेगा का प्रसंग ही कैसा। अगर होता तो मिलता, जब नहीं मिलता है तब वह भेद है ही नहीं। अतः सिद्ध हुआ कि निबद्ध निबद्ध भेदों को और अधिक मानना पड़ेगा यह कहना ही स्वरूपासिद्ध है। अगर मिलता है तब कहिए भेद हैं। जैसे भागवत में व्यास कवि हैं शुक तन्निबद्ध वक्ता है, तन्निबद्ध वक्ता मैत्रेय, तन्निबद्ध वक्ता और है। फलतः अर्थशक्तिमूल के प्राचीनों के कहे हुए भेद ही ठीक हैं। नहीं तो "मेरे वचन से तुम उस राजा को कहना" ऐसे काव्यों में मत् पद से कवि समझा जायगा जो कि बहुत ही असंगत होगा।

तत्र। संलक्ष्यक्रमध्वनि का जो प्रथम भेद शब्दशक्तिमूलध्वनि है उसके प्राणभूत-नानार्थकशब्द के विषय में कोई आचार्य भर्तृहरिप्रभृति महावैयाकरण एवं आनन्दवर्द्धन, अभिनवगुप्त आदि उद्भट आलंकारिक इस प्रकार कहते हैं।

जिनमें पहले आचार्य इतना ही कहते हैं कि नानार्थक शब्द से पहले एक साथ सभी अर्थों की उपस्थिति होती हैं और जब वक्ता का किस अर्थ में तात्पर्य है ऐसा सन्देह होता है तब संयोगादि के द्वारा अभिधा का नियमन होने से नियत किसी एक ही अर्थ का बोध होता है किन्तु द्वितीयार्थ के विषय में मौन हैं।

द्वितीय आचार्यों का कहना है कि यहाँ पर प्रथम अर्थ के ज्ञान होने पर भी द्वितीयार्थ जो मस्तिष्क में घूमता है उसको किससे समझा जाय क्योंकि अभिधा का तो

## मधुसूदनी

एषां मतं यत्र काव्ये एकार्थविषयकमेव प्रकरणादिकं तत्र शब्दशक्तिमूलो ध्वनिः। यत्र उभयार्थविषयकं तत्, तत्र श्लेष इति। तदेतदुक्तं ध्वन्यालोके अलंकारः शब्दशक्त्या यस्मिन् प्रकाशते तत्र शब्दशक्त्युद्भवो ध्वनिरित्यस्माकं विवक्षितम्। वस्तुद्वये च शब्दशक्त्या प्रकाश्यमाने श्लेष इति। अत्रान्तरे कुसुमसमययुगमित्यस्य लोचने अत्र ऋतुवर्णनप्रस्तावनियन्त्रिता भधाशक्तयो महाकालप्रभृतयः शब्दा एकमेवार्थमभिधाय कृतकृत्याः; तदनन्तरमर्थावगतिर्ध्वननव्यापारादेव शब्दशक्तिमूलादिति च।

इदं मतं पण्डितराजो द्वाभ्यां प्रकाराभ्यां व्याचष्टे—केचिदाहुरिति, अपरे त्वाहुरिति। प्रथमस्मिन् मते प्राक् सकलार्थोपस्थितौ तात्पर्यसन्देहे सति तात्पर्यनिर्णायकैः प्रकरणादिभिस्तन्निर्णयोत्तरमेकार्थमात्रविषया पुनः पदार्थोपस्थितिः। तदनन्तरं निर्णीतार्थान्वयबोधः। इति। द्वितीयस्मिन् मते सकलार्थोपस्थानेऽपि तात्पर्यनिर्णयायावश्यं कल्प्यैः प्रकरणादिभिः सुनिर्णीतस्यैवान्वयबोधः। एवं पूर्वस्मिन् पुनः पदार्थोपस्थितिः। उत्तरस्मिन् पुनः पदार्थोपस्थितिरनावश्यकी।

आभ्यां विरुद्धं तृतीयं मतं व्याचष्टे—अन्ये त्वत्र प्रत्यवतिष्ठन्ते इति रीत्या। तात्पर्यधियः कारणताया अभावेन द्वितीयार्थबोधाय व्यञ्जनास्वीकारोऽनावश्यकः,

## बालक्रीड़ा

संयोगादि के द्वारा नियमन हो गया है, अतः इसके लिये व्यंजना शक्ति को मानना आवश्यक है। वही द्वितीय अर्थ को बतलायेगी और जो इन प्रकृत एवं अप्रकृत अर्थों में सादृश्य या रूपण वगैरह की कल्पना करते हैं उन उपमा या रूपक वगैरह को भी यही व्यंजना बतलायेगी। इनके मत में जिस काव्य में एक ही अर्थ के अनुकूल प्रकरणादिक हो वहां शब्दशक्तिमूल ध्वनि होती है और जहां दोनों अर्थों के अनुकूल वे होंगे वहां श्लेष होता है। जैसा कि ध्वन्यालोक में कहा है जहां शब्दशक्ति से अलंकार का प्रकाश होता है वहां शब्दशक्त्युद्भव ध्वनि को हम कहेंगे। और जहां शब्दशक्ति से वस्तुद्वय का प्रकाश हो वहां श्लेष होता है। "अत्रान्तरे कुसुमयुग" इस अंश के व्याख्यानभूत लोचन में भी यहां ऋतुवर्णन के प्रस्ताव से अभिधाशक्ति का नियमन हो जाने से महाकाल प्रभृति शब्द एक ही अर्थ का प्रतिपादन करके कृतकृत्य हो गये हैं इसके वाद जो दूसरे अर्थ की अवगति होती है वह शब्द शक्ति मूल ध्वनन व्यापार से ही होती है।

इस मत की पण्डितराज ने दो शैलियों से व्याख्या की है केचिदाहुः और अपरेत्वाहुः इस प्रकार। प्रथम मत में पहले शब्द से सकल अर्थों की उपस्थिति होती है फिर जब वक्ता का किस अर्थ में तात्पर्य है ऐसा सन्देह होता है तव तात्पर्य निर्णायक प्रकरणादि के द्वारा तात्पर्य का निर्णय होता है। इस निर्णय के बाद केवल एक ही अर्थ की पुनः उपस्थिति होती है फलतः उस निर्णीत अर्थ का अन्वय होता है। द्वितीय मत में शब्द से सकल अर्थों का उपस्थापन होने पर भी तात्पर्य निर्णय के लिए अवश्य कल्पनीय प्रकरणादि के द्वारा निर्णीत अर्थ का अन्वय होता है। इसलिए इस मत में पुनः पदार्थोपस्थिति की आवश्यकता नहीं है। पूर्व मत में पुनः पदार्थोपस्थिति की आवश्यकता है।

च्छ्रुतमात्र एव तस्मिन् सकलानामर्थानामुपस्थितौ, शब्दस्यास्य कस्मिन्नर्थे तात्पर्यमिति संदेहे च सति, प्रकरणादिकं तात्पर्यनिर्णायकं पर्यालोचयतः पुरुषस्य सति तन्निर्णये, तदात्मकपदज्ञानजाया एकार्थमात्रविषयाया पुनः

मर्मप्रकाशः

तन्निर्णये तात्पर्यनिर्णये। तदात्मकपदेति। तात्पर्यज्ञानात्मकपदेत्यर्थः।

मधुसूदनी

शक्त्यैवार्थबोधद्वयमुपपन्नं भवति। कदाचिद् द्वयोरर्थयोरुपमाद्यलंकारप्रतीतये व्यञ्जना स्वीकर्त्तुमर्हा स्यात्।

नाना अनेके अर्था यस्य शब्दस्य तस्य यावन्तोऽर्थास्तेषु सर्वेषु अर्थेषु संकेत-ग्रहस्य शक्तिग्राहकसमयज्ञानस्य तुल्यत्वात् समत्वात् श्रुतमात्र एव श्रावणप्रत्यक्ष-विषये एव तस्मिन् नानार्थकशब्दे सकलानां नानार्थशब्दबोध्यानां यावतामर्थानामु-पस्थितौ सत्याम्। अनन्तरमस्य नानार्थकस्य शब्दस्य हरिगोप्रभृतेः कस्मिन्नेकस्मिन्नर्थे तात्पर्यं विवक्षेति यावत् इत्येवं तात्पर्यं निर्णयति निश्चिनोतीति निर्णायकः (कर्त्तरि ण्वुल् वृद्धिश्च) तं पर्यालोचयतः विचारयतः। तस्य तात्पर्यस्य निर्णये निश्चये।

ननु पदज्ञानं तु करणं; द्वारं तत्र पदार्थधीः। शाब्दबोधः फलं तत्रेति नियमात् शाब्दबोधे पदज्ञानं करणम्। तथा च नानार्थशब्दजशाब्दबोधे नानार्थकस्य पदस्य ज्ञानं करणम्। तादृशपदस्य श्रावणप्रत्यक्षे जात एव सकलानामर्थानामुपस्थितिः, तात्पर्यसन्देहः, ततः प्रकरणादिभिस्तात्पर्यनिर्णयः। एतावता समयेन प्रथमं श्रुतः शब्दस्तज्ज्ञानं चोभयमपि त्रिक्षणावस्थायित्वाद्गतम्। किन्तु तादृशशब्दजशाब्द-बोधार्थमेकार्थमात्रविषयिणी पुनः पदार्थोपस्थितिरावश्यिकी। यतः पूर्वोपस्थितेर्नानार्थ-विषयत्वात् समकालं नानार्थविषयकशाब्दबोधस्याशक्यत्वाच्छाब्दबोधाभावप्रसक्तिः। एककाले एकार्थविषयकशाब्दबोध इत्यभिमानः। अथ च पदजन्या हि पदार्थोपस्थिति-र्भवति। परं पदं तज्ज्ञानं च नास्ति; तर्हि कुतः सा पुनः पदार्थोपस्थितिरित्यत आह—

बालक्रीड़ा

इन दोनों मतों के विरुद्ध तृतीय मत की "अन्ये त्वत्र प्रत्यवतिष्ठन्ते" रूप में व्याख्या की हैं कि शाब्द बोध के लिए तात्पर्यज्ञान की कारणता शिथिल है अतः द्वितीय अर्थ के बोध के लिए व्यञ्जना को मानना अनावश्यक है। शक्ति से ही दोनों अर्थों का बोध हो जायगा। हां कदाचित्, दोनों अर्थों में उपमादि अलंकारों की प्रतीति के लिए व्यञ्जना का स्वीकार करना उचित होगा।

नानार्थक शब्द का संकेतज्ञान सभी अर्थों में तुल्य है अतः उस शब्द के सुनते ही सभी अर्थों की उपस्थिति होना स्वाभाविक है। किन्तु जब इस शब्द का किस अर्थ में तात्पर्य है ऐसा संदेह हुआ तब तात्पर्य के निर्णायक प्रकरणादिकों का पर्यालोचन करनेवाले पुरुष को उसका निर्णय हो गया। उसके बाद—इस पद का इस अर्थविशेष के तात्पर्य से

समास इत्येव पाठान्नित्यत्वाभावाद्वारिधरेणापि नेवस्य समासः। एषा चोपमानोपमेययोर्वारिधरभगवतोर्वेदनाहरणकर्तृत्वस्य साधारणधर्मस्य, सादृश्यबोधकस्येवशब्दस्य चाभिधानात्पूर्णा। सादृश्यस्य श्रुत्या बोधनाच्छ्रौती।

पूर्णा आर्थी वाक्यगता यथा—

'प्राणापहरणेनासि तुल्यो हालहलेन मे।
शशाङ्क ! केन मुग्धेन सुधांशुरिति भाषितः ॥'

पूर्णा श्रौती समासगा यथा—

### मर्मप्रकाशः

'सुप्सुपा' इत्यस्यानित्यत्वेनास्य तत्प्रपञ्चत्वात्। एवं च वैकल्पिकत्वात्तदभाव इति भावः। पूर्णात्वमाह – इषेति। श्रुत्येति। इवेनेत्यर्थः विशेष्यतयेति भावः। प्राणापेति। अत्र समासाभावाद्वाक्यगतत्वम्। विषचन्द्रयोः प्राणापहारकत्वरूपधर्मस्य तुल्यशब्दस्य चोपादानात्पूर्णात्वम्।

### मधुसूदनी

नेवस्येति। इवस्य समासो न ततश्च वाक्यगता। प्राणेति। हालाहलमुपमानं, शशांक उपमेयः, प्राणापहरणं साधारणधर्मः, तुल्यं सादृश्यवदर्थकं पदमुपात्तम्।

### बालक्रीड़ा

वारिधर के साथ इव शब्द सापेक्ष है अतः समास होना चाहिए था किन्तु यह कोई जरूरी नहीं है कि इन दोनों में समास होना ही चाहिए। क्योंकि इव के साथ समास हो (इवेन समासः) यही साधारण विधि है। नित्यविधि नही है। नित्य विधि होती तो अवश्य ही समास होता। अतः समासाभाव में वाक्यगता है।

यह उपमा; उपमान वारिधर, उपमेय भगवान्, वेदनाहरणकर्तृत्व साधारणधर्म एवं सादृश्यवाचक इव शब्द के अभिधान करने के कारण पूर्णा है। और सादृश्य का श्रुति याने इव शब्द से बोध करने के कारण श्रौती है।

वाक्यगता आर्थी पूर्णा उपमा जैसे—

हे शशाङ्क ? प्राणों के अपहरण करने के कारण तुम मेरे लिए हालाहल के तुल्य हो। तब किस मूढ़ ने तुमको अमृत किरण कहा। यहाँ हालाहल (उपमान) शशांक उपमेय (विरहि) प्राणापहरणकर्तृत्व साधारणधर्म। सादृश्यवदर्थक तुल्य पद के उपादान करने से आर्थी है। समासाभाव से वाक्यगता उपमा है। चारों के उपादान होने से पूर्णा है।

पूर्णा श्रौती समासगा जैसे—

भगवान् हरि के चरण कमलों के नखगणों की किरण श्रेणी की तरह अत्यन्त निर्मल गंगा मेरे लोचनों को ठंडा करे। यहाँ "लोचनं" एक वचन ठीक नहीं है उससे काणत्व की प्रतीति होती है। अतः द्विवचन "लोचने" पाठ होना चाहिए।

उपमानलुप्ता वाक्यगा यथा—

'यस्य तुलामधिरोहसि लोकोत्तरवर्णपरिमलोद्गारैः ।
कुसुमकुलतिलक ! चम्पक ! न वयं तं जातु जानीमः ॥'

### मर्मप्रकाशः

कुसुमकुलानां तरूणां तिलक श्रेष्ठेति चम्पकविशेषणम् ।

### मधुसूदनी

यत्रोपमेयादीनां चतुर्णामुपादानं सा पूर्णोपमेति इति तस्या लक्षणम् । उपमेयादीनां मध्ये एकद्वित्र्यनुपादानशालित्वं लुप्तोपमात्वं, पूर्णाभिन्नत्वं तत्त्वं वेति । अतः परं लुप्तोपमोदाह्रियते=यस्येति । चम्पकमुपमेयम् । यस्येति यच्छब्देन बोधयितुमभिलषणीयं परमज्ञानादगोचरमुपमानम् । अत एव ज्ञानाविषयत्वादेव उपमानलुप्तेतिव्यवहारः । तुलामिति सादृश्यार्थकं पदम् । लोकोत्तरवर्णस्योद्गारित्वं धारित्वं, लोकोत्तरपरिमलस्य तादृश सौरभस्योद्गारित्वं प्रकाशकत्वं साधारणो धर्मः ।

### बालक्रीड़ा

अम्वुज उपमान, नयन उपमेय, विपुलतरत्व साधारणधर्म और तेन तुल्यम् इस सूत्रसे सादृश्यवदर्थ में विहित वति के उपादान से उत्तरार्द्ध में तद्धितगा आर्थी पूर्णा उपमा है ।

यहाँ पूर्णोपमा के छः भेदों का निरूपण समाप्त हुआ । अव लुप्तोपमा के १९ भेदों का निरूपण करते हैं । पूर्णोपमाभिन्नत्व लुप्तोपमा का लक्षण है या उपमानादि चारों में से किसी एक या दो या तीन का जहाँ उपादान नही किया गया हो वह लुप्तोपमा है ।

उनमें उपमान लुप्ता वाक्यगा जैसे—हे कुसुमों में तिलक ! श्रेष्ठ ! चम्पक ! लोकोत्तर वर्ण के धारण एवं लोकोत्तर परिमल के उद्गार के कारण जिसकी तुलना (तराजू) में तुम अधिरोहण करते हो उसको हम शायद नहीं जानते हैं ।

तुला से जिसका मान किया गया हो वह तुल्य समान कहलाता है । इसलिए समान पद का अर्थ यह होता है कि मान तौल वजन जिनका एक हो वे समान होते हैं । यहाँ लोकोत्तर विशेषण का परिमल के साथ भी अन्वय विवक्षित है किन्तु वह परिमलोद्गार शब्द का एक देश है अतः अन्वय होने में बाधा है । क्योंकि सविशेषणों का समास नहीं होता है और यदि समास हो गया तो विशेषण के साथ अन्वय नहीं होगा । (सविशेषणानां वृत्तिर्न वृत्तस्य विशेषणयोगो न) यद्यपि ऐसा भाष्यकार का लेख है । तथापि ससम्बन्धिक पदार्थ के एक देशस्थ होने पर भी विशेषण के साथ अन्वय होता ही है । जैसा कि हरि कारिका में कहा है ।

सम्वन्धिशब्दः सापेक्षो नित्यं सर्वः समस्यते ।
वाक्यवत्सा व्यपेक्षा हि वृत्तावपि न हीयते । इति ।

यहाँ चम्पक उपमेय, जिसको हम नहीं जानते हैं ऐसा यच्छब्देन बोधयितुमभिलषणीय पदार्थ उपमान है : हम नहीं जानते कौन है ऐसा उल्लेख होने से यहाँ उपमानलुप्ता है ।

यत्तुलनामधिरोहसीत्याद्यचरणनिर्माणे इयमेव समासगा। उपमानाभावेन सादृश्याभावस्य पर्यवसानात्सादृश्यपर्यवसानस्य चोपमाजीवितत्वादलंकारान्तरमेवात्र न; उपमानलुप्तेति नाशङ्कनीयम्। यस्य तुलामारोहसि न तं वयं जानीम इत्युक्त्या अस्माकमसर्वज्ञत्वादस्मदगोचरः कोऽपि तवोपमानं भविष्यतीति सादृश्यपर्यवसानमस्तीत्युपमानलुप्तैवेयमुपमा, नालंकारान्तरम्।

एतेन

'ढुँढुँणन्तो हि मरीहिसि कण्टककलिआइँ केअइवणाइं।
मालइकुसुमसरिच्छं भमर? भमन्तो न पावहिसि॥'

मर्मप्रकाशः

यत्तुलनामिति। यस्य तुलनां यत्तुलनामित्यर्थः। शङ्कते—उपमानेति। यस्येति। यत इत्यादिः। इत्युक्त्येति। स नास्तीत्युक्तिरन्यथा स्यादिति भावः। एतेनेति। उक्तरीत्या सादृश्यपर्यवसानेनेत्यर्थः। अत्रापि तत्प्राप्तिस्तव दुर्लभेत्युक्तं न तु स नास्तीति भावः। 'ढुं ढुं कृत्वा हि मरिष्यसि कण्टककलितानि केतकीवनानि। मालतीकुसुमसदृक्षं भ्रमर? भ्रमन्न प्राप्स्यसि॥'

मधुसूदनी

एतेनेति। उपमानलुप्तायामुपमानलोपविषये सिद्धान्तप्रदर्शनेन।

ढुण्ढुणन्त इति। दुष्प्रापमुत्कृष्टगुणं कुसुममुपमानम्। मालतीपुष्पमुपमेयम्। सौरभादिधर्मः सदृशपदं च। धर्मोपमानयोरत्र लोपः।

बालक्रीड़ा

समानता कह देने वाले तुला पद का उपादान है। लोकोत्तर वर्णपरिमलोद्गारित्व साधारण धर्म है।

यहाँ यस्यां तुलां कहने से वाक्यगता लुप्तोपमा है। उसकी जगह पर यत्तुलनां कर देने से यही समासगा है। उपमान के अभाव में सादृश्य का अभाव है अतएव सादृश्य का पर्यवसान नहीं होता है। सादृश्य का पर्यवसान ही उपमा का प्राण है। अतः यहाँ उपमानलुप्ता नहीं मानकर अन्य ही कोई अलंकार मानना उचित है। ऐसी आशंका नहीं करनी चाहिए। क्योंकि जिसकी तुला पर तुम आरोहण करती हो उसको हम नहीं जानते हैं इस कथन से हमारे असर्वज्ञ होने से हमको नही मालूम है कि कौन तुम्हारा उपमान होगा इस तरह सादृश्य का पर्यवसान है अतः उपमानलुप्ता ही यह उपमा है अन्य अलंकार नहीं।

इस तरह उपमानलुप्ता में उपमान के लोप के विषय में सिद्धान्त कर देने पर।

हे भ्रमर! काटों वाले केवड़े के वगीचों को खोजते हुए थक जावोगे किन्तु भटकने पर भी मालती के पुष्प के सदृश पुष्प को नहीं पावोगे।

इत्यत्रासमालंकारोऽयमुपमातिरिक्त इति वदन्तोऽलंकाररत्नाकरादयः परास्ताः।

धर्मलुप्ता श्रौती वाक्यगता यथा—

मधुसूदनी

असमालंकार इति। ढुण्ढुणन्त इत्यत्र मालतीकुसुमसदृशमन्यन्नास्तीति उपमानासंभवः प्रतीयते। तेन उपमानानुपादानादुपमानलुप्तेयमुपमेति न वाच्यम्।

संभवत उपमानस्यानुपादाने लुप्तोपमा भवति। अत्र चोपमानस्यासम्भवोऽत उपमानविरहोऽसमालंकारः। इत्यलंकाररत्नाकरादीनामाशयः।

परास्ता इति। मालतीकुसुमसदृशं भ्रमर ? भ्रमन्नपि न प्राप्स्यसि। वर्ततां नाम तत्सदृशं कापि, त्वया तु दुष्प्रापमेवेति प्रत्ययादात्यन्तिकोपमाननिषेधाभावादुपमानलुप्तोपमैवेयं भवितुमर्हति, नासमालंकारः। अन्यथा मालतीकुसुमसदृशमन्यन्नास्तीत्येव ब्रूयात, न तु न प्राप्स्यसि इति ब्रूयादिति पण्डितराजहृदयम्। स्वीयां नायिकां परित्यज्यान्यासु आहिण्डमानं नायकं प्रति तत्सख्या उक्तिरिति समासोक्तिरिति मादृशाः।

बालक्रीड़ा

यहाँ पर उपमा से अतिरिक्त असमालंकार है इस प्रकार कहते हुए अलंकार रत्नाकर प्रभृति परास्त हो गये।

यहाँ पर दुष्प्राप उत्कृष्ट गुण वाला पुष्प उपमान है। मालती पुष्प उपमेय है। सौरभादि धर्म हैं। सदृश पद है। धर्म एवं उपमान का लोप है।

मालती के पुष्प के सदृश अन्य नहीं है इस तरह उपमान का मिलना असंभव मालूम पड़ना है। इसलिए उपमान के अनुपादान से उपमान लुप्ता उपमा है ऐसा नहीं कहना चाहिए। क्योंकि संभाव्य उपमान के अनुपादान में लुप्तोपमा होती है यहाँ तो उसका मिलना ही असंभव है अतः उपमा के अभाव में असम अलंकार है ऐसा अलंकार रत्नाकर प्रभृति का आशय है।

मालती के पुष्प के सदृश पुष्प को हे भ्रमर ! भटकते हुए भी नहीं पावोगे। रहा करे उसके जैसा पुष्प कहीं पर भी, किन्तु तुम्हारे लिए मिलना मुश्किल है। इस प्रकार की प्रतीति के होने से सर्वथा उपमान का निषेध नहीं है। उपमान का मिलना संभाव्य है अतः यह उपमान लुप्ता ही होने के योग्य है। असमालंकार नहीं है। अन्यथा "न ही पावोगे" ऐसा नही कह कर मालती कुसुम के समान दूसरा है ही नहीं, ऐसा ही कहते। यह पण्डितराज का आशय है। हमारा आशय मधुसूदनी में देखें।

धर्मलुप्ता श्रौती वाक्यगता जैसे—

कलाधर चन्द्र की अवशिष्ट कला की तरह (क्षीण) तथा जड़ जिसकी उखाड़ दी हैं ऐसी लवली लोता के सदृश उत्पीडिता अतएव परिपूर्णशोका उस रामयोषा सीताने अशोक के

'कलाधरस्येव कलावशिष्टा, विलूनमूला लवलीलतेव ।
अशोकमूलं परिपूर्णशोका सा रामयोषा चिरमध्युवास ॥'

'ग्रीष्मचण्डकरमण्डल–' इति प्रागुदाहृते पूर्णाया उदाहरणे प्रावृषेण्यो वारिधर इव यो वृष्णिवरेण्यः स मे वेदनां हरत्विति वृष्णिवरेण्यमात्रगतत्वेन वेदनाहरणकर्तृत्वं विवक्षितं, वारिधरसादृश्यं च श्यामत्वादिना यदि; तदा तत्राप्येषा बोध्या । इयांस्तु विशेषः—यत्पूर्णायां वृष्णिवरेण्यमात्रमुद्दिश्य

मर्मप्रकाशः

लवलीलता 'हरफारेवडी' इति भाषायां प्रसिद्धा । अशोकमूलमिति । 'उपान्व–' इत्याधारः कर्म । श्यामत्वादिनेति । विवक्षितमित्यनुषङ्गः ।

मधुसूदनी

कलेति । कलाधरस्य चन्द्रस्य अवशिष्टा कला (उपमानम्) इव (सादृश्य-वाचकम्), क्षीणा (अयं साधारणो धर्मोऽनुपात्तः) रामयोषा (उपमेया)। विलीनमूला उत्खाता लवलीलता (उपमानम्) इव (सादृश्यवाचकम्) उत्पीडिता (अयं धर्मः साधारणोऽनुपात्तः) परिपूर्णशोका सा रामयोषा (उपमेया) अशोकमूलं चिरमध्युवास ।

तत्राप्येषेति । श्यामत्वरूपधर्मस्यानुपादानात् ग्रीष्मचण्डेति पद्येऽपि एषा धर्मलुप्तोपमा बोध्या ।

चेदिदं धर्मलुप्ताया उदाहरणं तर्हि पूर्णाया उदाहरणतया कथमुपन्यस्तमित्याह —इयांस्तु विशेषः इति । अदो हृदयम् । प्राप्ताप्राप्त विवेकेन प्राप्तं सिद्धमुद्देश्यम् । अप्राप्तं साध्यं विधेयम् । तत्र वाक्ये उपात्ता क्रियैव यदि साधारणधर्मस्तदोपमा विधेयता-वच्छेदिकेति उपमाविधेयिका धीरित्येवं लेखः । साधारणधर्मप्रयोज्यं सादृश्यमुपमेति

बालक्रीड़ा

मूल में चिरकाल तक निवास किया । यहाँ क्षीणत्व एवं उत्पीडितत्व धर्मों के अनुपादान से धर्मलुप्ता है । इव के उपादान से श्रौती । समास नहीं है अतः वाक्यगा उपमा यहाँ है ।

"ग्रीष्मचण्डकरमण्डल" इस पहिले पूर्णोपमा के उदाहरण के रूप में कहे हुए पद्य में वर्षाकालीन मेघ के सदृश जो वृष्णिवरेण्य है वह मेरी वेदना को हरण करे इस तरह केवल वृष्णि वरेण्य में ही वेदना हरणकर्तृत्व विवक्षित है और वारिधर की तुलना श्यामता वगैरह धर्मों से है तब वहाँ पर भी धर्मलुप्ता उपमा समझना चाहिए ।

प्रश्न=अगर यह "ग्रीष्मचण्ड" पद्य धर्मलुप्ता का उदाहरण है तब पूर्णा के उदाहरण के रूप में कैसे इसका उपन्यास किया ?

उत्तर=इतनी विशेषता है । यहाँ का हृदय यह है कि वाक्य में क्रिया प्रधान होती है । और कितना अंश प्राप्त है और कितना अंश अप्राप्त है इसका विवेक करने पर प्राप्त अंश

प्रावृषेण्यवारिधरसादृश्यप्रयोजकं तादृशवारिधरसादृश्याभिन्नं वा वेदनाहरण-कर्तृत्वं विधेयमित्युपमाविधेयिका धीः। धर्मलुप्तायां तु वारिधरसादृश्या-वच्छिन्नवृष्णिवरेण्यमुद्दिश्य वेदनाहरणकर्तृत्वमात्रं विधेयमित्युपमोद्देश्यता-वच्छेदिका।

## मर्मप्रकाशः

सादृश्यस्यातिरिक्तत्वे आह—प्रावृषेण्येति। धर्मरूपत्वे आह—तादृशेति। प्रावृषेण्येत्यर्थः। अवच्छेदिकेत्यस्येतीति शेषः।

## मधुसूदनी

तद्धर्मात्मकक्रियायाः प्रयोजकस्य विधेयतायां प्रयोज्या उपमा विधेयेत्यर्थः। यत्र तु उपमानसादृश्यावच्छिन्नोपमेयमुद्दिश्य धर्मो गुणक्रियादिर्विधेयस्तत्र उपमा (सादृश्यम्) उद्देश्यताया अवच्छेदिका। सादृश्यमवच्छेदकं तेन अवच्छिन्नमुपमेयमुद्देश्यम्। उद्देश्यता उपमेये। उद्देश्यतावच्छेदकमुद्देश्यतायां विशेषणं सादृश्यमिति उपमा उद्देश्यतावच्छेदिकेति।

## बालक्रीड़ा

सिद्ध है उद्देश्य है और अप्राप्त अंश साध्य है विधेय है। उसमें यदि उपात्त क्रिया ही साधारण धर्म है तब विधेयतावच्छेदिका उपमाविधेयिका बुद्धि है यह लिखा है। क्योंकि जब साधारणधर्मात्मक क्रिया ही उपमा का मूल है तब उस क्रिया की विधेयता के कारण उपमा विधेया होती है। जब साधारण धर्म श्यामत्वादि अन्य कोई है और क्रिया साधारण धर्म नहीं है तब उपमा उद्देश्या होती है। किन्तु वाक्योपात्ता क्रिया 'एकतिङ् वाक्यम्' इस नियम के अनुसार विधेया होने पर भी उपमा प्रयोजिका नहीं होती है।

इसी भाव को पण्डितराज ने ऐसा लिखा है—धर्म एवं सादृश्य में प्रयोज्यप्रयोजकभाव सम्बन्ध है इस मत के अनुसार—जब पूर्णा में केवल वृष्णि वरेण्य को उद्देश्य करके प्रावृषेण्य वारिधर निरूपित सादृश्य प्रयोजक वेदनाहरण कर्तृत्व विधेय है तब उपमा विधेयिका बुद्धि होती है। सादृश्य समान धर्मरूप है इस मत के अनुसार=वृष्णिवरेय को उद्देश्य करके प्रावृषेण्यवारिधरनिरूपितसादृश्याभिन्न वेदना हरण कर्तृत्व विधेय है तब उपमाविधेयिका बुद्धि होती है। जब श्यामत्व धर्म का उपादान नहीं है तब धर्मलुप्ता में यहां वारिधर सादृश्या-वाच्छिन्नवृष्णिवरेण्य याने वारिधरसदृशवृष्णिवरेण्य को केवल लक्ष्य करके वेदनाहरण कर्तृत्व विधेय है अतः उपमोद्देश्यतावच्छेदिका यह बुद्धि होती है। क्योंकि वृष्णिवरेण्य उद्देश्य है उद्देश्यता वृष्णिवरेण्य में है उद्देश्यता का अवच्छेदक (परिचायक धर्म) याने विशेषण सादृश्य है। सादृश्य और उपमा पर्याय है। अतः सादृश्य से अवच्छिन्न याने सादृश्यरूप अवच्छेदक से विशिष्ट वृष्णिवरेण्य है।

धर्मलुप्ता आर्थी वाक्यगता यथा—

'कोपेऽपि वदनं तन्वि ? तुल्यं कोकनदेन ते ।
उत्तमानां विकारेऽपि नापैति रमणीयता ॥'

धर्मलुप्ता समासगा श्रौत्यार्थी तद्धितगार्थी च यथा—

'सुधेव वाणी, वसुधेव मूर्तिः, सुधाकरश्रीसदृशी च कीर्तिः ।
पयोधिकल्पा मतिरा[1]सफेन्दोर्महीतलेऽन्यस्य नहीति मन्ये ॥'

### मधुसूदनी

कोपेऽपीति । कोकनदेन तुल्यं रमणीयमिति दिशा रमणीयत्वं धर्मो नापात्त इति लुप्तधर्मा । अर्थान्तरन्यासगतोऽपि स नोपमासम्बद्धः ।

आर्थी चेति तद्धितगा । अत्र चकार एवकारार्थस्तेन तद्धितगा आर्थी एव न श्रौती ।

सुधेवेति । सुधेव वाणी मधुरेति । वसुधेव मूर्तिर्दृढा विशाला वेति समासगा श्रौती । सुधाकरश्रीसदृशी कीर्तिर्विमलेति समासगा आर्थी । पयोधिकल्पा मतिर्गम्भीरेति तद्धितगा आर्थी । सर्वत्र एषु वाक्येषु धर्मस्यानुपादानात् लुप्तधर्मा । ईषदसमाप्तिः सादृश्यमेव तद्वती प्रतीतिरिति तद्धितगा आर्थीति । सादृश्यवदर्थकतायामार्थी भवति ।

### बालक्रीड़ा

धर्मलुप्ता आर्थी वाक्यगता जैसे—

हे तन्वि ! कोप के समय में भी तुम्हारा मुख रक्तकमल कोकनद के तुल्य है । ठीक ही है विकारावस्था में भी उत्तमों की रमणीयता दूर नहीं होती ।

यहाँ मुख कोकनद के तुल्य रमणीय है इस प्रकार रमणीयत्व साधारण धर्म है । किन्तु उसका उपादान नहीं किया है अतः लुप्तधर्मा उपमा है । उत्तरार्द्ध में अर्थान्तरन्यास अलंकार है वह उपमा से सम्बद्ध नहीं है । वह केवल रमणीयता दूर नहीं हो सकती है । इसका समर्थन करता है ।

धर्मलुप्ता समासगा श्रौती आर्थी, तद्धितगा आर्थी ही जैसे—यहाँ "आर्थी च" में चकार एवकार के अर्थ में है अतः तद्धितगा धर्मलुप्ता आर्थी ही होती है श्रौती नहीं ।

जगतीतल में आसफेन्दु की ही वाणी सुधा के समान मधुर है, मूर्ति शरीर वसुधा के सदृश दृढ़ या विशाल है (समासगा श्रौती) कीर्ति सुधाकर श्री के सदृश विमला है (समासगा आर्थी) और मति पयोधि के समान गभीर है (तद्धितगा आर्थी) अन्य की नहीं है ऐसा मैं मानता हूँ । प्रश्न = यहाँ पयोधिकल्पा में तद्धितगा आर्थी कैसे ? उत्तर—ईषत् असमाप्ति में कल्पप् प्रत्यय होता है । उसका अर्थ भंग्यन्तर से भिन्न शैली से सादृश्य ही है । भिन्न

---

१. नवाब आसफखान इति नाम्ना प्रसिद्धस्य.

ईषदसमाप्तिरपि भङ्ग्यन्तरेण सादृश्यमेव ।

वाचकलुप्ता समासगा—'दरदलदरविन्दसुन्दरं' इति प्रागुदाहृते पद्ये । कर्माधारक्यज्गता क्यङ्गता च यथा—

'मलयानिलमनलीयति मणिभवने काननीयति क्षणतः ।
विरहेण विकलहृदया निर्जलमीनायते महिला ॥'

### मर्मप्रकाशः

सादृश्यमेवेति । तथा च तद्विशिष्टार्थप्रतिपादकत्वादार्थी । कर्माधारेति । वाचकलुप्तेत्यादिः । नन्वेवमाचारवत्सादृश्यस्यापि क्यजादिना

### मधुसूदनी

दरदलितेति । अरविन्दमिव सुन्दरमिति विग्रहे उपमानानीति सूत्रेण समासः । उपमाप्रतिपादकानामभावे वाचकलुप्तेति व्यवहारः । तत्र उपमावाचकत्वं च आनुपूर्वीविशेषवत्तया उपमाबोधने शिष्टैः परिगृहीतत्वम् । तच्च शक्त्या निरूढया लक्षणया वा । तत्राद्यमिवादिषु तुल्यादिषु । द्वितीयं प्रतिपक्षसुहृदादिषु ।

### बालक्रीड़ा

शैली यह है कि एक विद्वान् जो वैदुष्य में दूसरे विद्वान् से सर्वथा कम नहीं है किन्तु कुछ कम है अतः विद्वान् के सदृश है विद्वान् नहीं है यही फलितार्थ होता है ।

प्रश्न—सादृश्य ही है यह तो ठीक है किन्तु सादृश्यार्थक कल्पप् प्रत्यय के योग में आर्थी कैसे ? यहाँ तो श्रौती होगी हाँ सादृश्यवदर्थक कल्पप् प्रत्यय को मानिये तब आर्थी हो सकती है ।

उत्तर-- सादृश्यवदर्थक ही कल्पप् प्रत्यय है यही उसका आशय समझना चाहिए ।

वाचकलुप्ता=समासगा "दरदलदरविन्दसुन्दरम्" इस पहले बतलाये हुए पद्य में है । "अरविन्दमिव सुन्दरं" इस प्रकार समास करने के वाद इव शब्द का प्रयोग नहीं होता है । इसलिए वाचक के अभाव में यह वाचकलुप्ता है । यहाँ इस प्रकरण में वाचकत्व की परिभाषा है जो आनुपूर्वीविशेषवत्तया उपमाबोधन मे शक्त हो अथवा निरूढ हो । तत्र शक्त्या शक्तत्वं निरूढंत्वं निरूढ लक्षणया । उनमें आद्य इवादि और तुल्यादि है द्वितीय में सुहृत्, प्रतिपक्ष प्रभृति हैं ।

कर्मक्यच्, आधारक्यच् एवं कर्तृक्यङ में वाचकलुप्ता जैसे—विरह से विकल हृदया महिला, मलय समीर को अनल समझती है । अतः दाहभय से उसका सेवन नहीं करती है इसी को मलयानिल में अनल के समान आचरण करती है, कहा है । मणिभवन में स्थित है किन्तु प्रेयान् के अभाव में जंगल में स्थित हूँ ऐसा समझती है । जल के अभाव में जो अवस्था मीन की होती है वही अवस्था अपनी समझ रहीं है ।

अत्रानलमिवाचरतीत्यर्थेऽनलशब्दात् 'उपमानादाचारे' इति सूत्रेण, कानन इवाचरतीत्यर्थे, काननशब्दाच्च तत्सूत्रस्थेन 'अधिकरणाच्च' इति वार्तिकेन क्यच्। निर्जलमीनशब्दाच्च 'कर्तुः क्यङ् सलोपश्च' इति क्यङ्। आचारमात्रार्थकतया क्यच्क्यङोः प्रकृत्यैव लक्षणया स्वस्वार्थसादृश्यप्रति-

**मर्मप्रकाशः**

बोधनात्कथं वाचकलुप्तात्वमत आह—आचारेति। सादृश्यवाचकाभावादिति। शक्त्येति

**मधुसूदनी**

आचारमात्रेति। सामान्याचारबोधकत्वं क्यजादीनाम्। किन्तु स्थलविशेषे पदविशेषसान्निध्यात् आचारविशेषबोधकत्वमावश्यकमेवेति हृत्।

क्यच्क्यङोरिति काकाक्षिगोलकन्यायेन आचारमात्रार्थकतयेत्यत्र प्रकृत्यैवेत्यत्र चान्वयि।

प्रकृत्यैवेति। अनलकाननमीनरूपया प्रकृत्यैव। लक्षणया निरूढलक्षणया

**बालक्रीड़ा**

यहाँ अनल द्वितीयान्त उपमान है। मलयसमीर उपमेय है। जलाना आचार क्यच् प्रत्यय का अर्थ है यही साधारण धर्म है। यद्यपि "उपमानादाचारे" इत्यादि सूत्रों से विहित क्यच्, क्यङ्, क्विप् (आचारार्थक) कर्त्तृणमूल् कर्मार्थे कणमूल् प्रत्ययों का अर्थ है सामान्याचार। किन्तु स्थल विशेष में पदविशेष के सान्निध्य से आचारविशेष की प्रतीति होती है। और उपमाप्रतिपादक इवादि तथा तुल्यादि के अप्रयोग के कारण सभी जगह वाचकलुप्ता यह व्यवहार होता है।

प्रश्न—यहाँ एक समझने की बात है कि "निष्ठा" इस सूत्र से समास में निष्ठाप्रत्यान्त का पूर्वनिपात होता है अतएव कृतविद्यः, समाप्तविद्यो गुरुदक्षिणार्थी इत्यादि प्रयोग सिद्ध होते हैं। तदनुसार प्रकृत में भी लुप्तधर्मा, लुप्तोपमाना, लुप्तवाचका, लुप्तधर्मोपमानवाचका, लुप्तवाचकोपमेया, लुप्तवाचकधर्मा ये ही प्रयोग साधु हैं तब धर्मलुप्ता इत्यादि प्रयोग कैसे?

उत्तर—"वाहिताग्न्यादिषु" इस सूत्र से निष्ठान्त का पूर्वनिपात विकल्प से विहित है अतः आहिताग्निः अग्न्याहितः की तरह लुप्तधर्मा, धर्मलुप्ता आदि दोनों प्रयोग हो सकते हैं। अतः दोनों साधु हैं।

यहाँ अनल की तरह मलयानिल में आचरण करती है मलयानिल जलारहा है ऐसा व्यवहार करती है। इस अर्थ में "उपमानादाचारे" इस सूत्र से अनल शब्द से और मणिभवन में कानन के जैसा आचरण करती है। कानन के हिंस्रक जीवों से जैसे उनकी भीषणता से डरती है वैसे ही भवनस्थ मणिवगैरह उसे भीषण मालूम पड़ते हैं तथा वहाँ की जैसी शून्यता का अनुभव करती है इस अर्थ में उक्त सूत्र के वार्त्तिक "अधिकरणाच्च" से कानन शब्द से क्यच् प्रत्यय हुआ है। एवं निर्जल मीन शब्द से "कर्त्तुः क्यङ् सलोपश्च" से क्यङ् प्रत्यय हुआ है।

क्यच् और क्यङ्के केवल आचार अर्थ में विहित होने से उनकी प्रकृति अनल, कानन

पत्तिरिति नये; अनलीयतीत्यादिसमुदायस्यैवानलादिसादृश्यप्रयोजकाचरण-कर्तृशक्तत्वमिति नयेऽपि सादृश्यसादृश्यविशिष्टान्यतरमात्रवाचकाभावाद्वा-चकलुप्ता ।

कर्तृकर्मणमुल्गता यथा—

'निरपायं सुधापायं पयस्तव पिबन्ति ये ।
जह्नुजे ! निर्जरावासं वसन्ति भुवि ते नराः ॥'

### मर्मप्रकाशः

भावः । ननु नेदं युक्तम् । अत्र मते इवादीनां द्योतकतानये सर्वत्रैव वाचकाभावाद्वाचकलुप्ता-त्वापत्तेः । चन्द्रप्रतिपक्षमाननमित्यत्रापि वाचकलुप्तात्वापत्तेश्च । तत्र हि प्रतिपक्षपदेन सादृश्यं लक्ष्यमेव । तस्मात्सादृश्यसादृश्यविशिष्टान्यतरमात्रबोधकाभाव एव वाचकलोप इति तत्त्वम् । अत आह—अनलीयतीत्यादीति ।

### मधुसूदनी

स्वस्याः स्वस्याः प्रकृतेः योऽर्थः । तन्निरूपितसादृश्यस्य प्रतिपत्तिर्ज्ञानम् । इति नैया-यिकानां नये । अनलीयतीत्यादिर्यः समुदायः अनलादिप्रकृतिकक्यच्प्रत्ययनिष्पन्न-प्रयोगरूपः । तस्यैव न तु प्रकृतेः । अनलादिनिरूपितसादृश्य-प्रयोजकाचरणकर्तरि-शक्तिरिति वैयाकरणानां नयेऽपि सादृश्यवाचकस्य इवादेः सादृश्यविशिष्टवाचकस्य तुल्यादेर्वा अन्यतरस्याभावात् वाचकलुप्ता ।

निरपायमिति । निरपायं निरन्तरमित्यर्थः । सुधापायनिर्जरावासयोरौपम्यं-सुस्पष्टयति=अत्रेति । "कृन्मेजन्तः" इति विधानात् द्वयोरव्ययत्वम् । अधिकं वाल-क्रीड़ायां द्रष्टव्यम् ।

### वालक्रीड़ा

और मीन शब्दों से ही निरूढि लक्षणा के द्वारा अपने २ अर्थ से निरूपित सादृश्य की प्रतिपत्ति होती है, इस नैयायिकों के नय में तथा अनलीयतीत्यादि समुदाय की ही अनलादि सादृश्यप्रयोजकाचरणकर्त्ता में शक्ति है इस वैयाकरणों के नय में भी इवादिस्थल में उपमान-करम्वितसादृश्य, तुल्यादिस्थल में सादृश्यविशिष्ट इन दोनों में से किसी एक वाचक के अभाव में वाचकलुप्ता है । यहाँ क्यच् क्यङोः इसका काकाक्षिगोलकन्याय से दोनों आचारमात्रार्थ-कतया और प्रकृत्यैव में अन्वय है ।

कर्ता और कर्म में विहितणमुल् में जैसे—हे जह्नुजे ! जो लोग निरपाय निरन्तर सुधा के समान मधुर तुम्हारे जल को पीते हैं वे लोग पृथ्वी पर देवताओं की तरह निवास करते हैं ।

यहाँ सुधापायं यह सुधामिव जलं पिबन्ति तथा निर्जरावासं यह निर्जरा इव नरा वसन्ति इस अर्थ में "उपमाने कर्मणि च" से कर्म सुधा और (चकार से प्राप्त) कर्ता निर्जर रूप उपमान के उपपद रहने पर पाधातु एवं आङ् पूर्वक वस धातु से णमुल् प्रत्यय होने पर बना

अत्र सुधापायमिति सुधामिव, निर्जरावासमिति निर्जरा इवेति 'उपमाने कर्मणि च' इति कर्मणि चकारात्कर्तर्युपमान उपपदे णमुल् ।

धर्मोपमानलुप्ता वाक्यगा, समासगा च यथा—

'गाहितमखिलं विपिनं, परितो दृष्टाश्च विटपिनः सर्वे ।
सहकार ! न प्रपेदे मधुपेन, तथापि ते समं जगति ।।'

'तथापि ते' इति हित्वा 'भवत्समं' इति यद्यार्या शुद्धैव विधीयते तदेदमेवोदाहरणं समासगायाः ।

### मर्मप्रकाशः

गाहितमिति । यद्यपीत्यादिः । तथापि हे सहकार ? जगति तव तुल्यं वस्तु भ्रमरेण न प्राप्तमित्यर्थः । शुद्धैवेति । आर्यासामान्यलक्षणाक्रान्तत्वात् सा तु मिश्रितेति भावः ।

### मधुसूदनी

लुप्तधर्मोपमाना वाक्यागा--तथापि ते समं वस्तु जगति मधुपेन न प्रपेदे प्राप्तम् । गाहनदर्शनयोरवधिं निस्तीर्य कदाचित्स्यात्प्राप्तं सहकारसमं वस्तु, किन्तु मधुपेन प्राप्तुं दुःशकमिति उपमानलुप्ता, मधुरत्वोपकारकत्वादिसाधारणधर्माभावे लुप्तधर्मा, तेपदसमंपदयोः समासाभावे वाक्यगा । तथापि ते सममित्यतः तथापितेपदे निःसार्य तेस्थाने भवच्छब्दो निवेश्यते तेनैव समस्येतापि तदा सैव लुप्तधर्मोपमाना समासगा भवति । एवं सति समासे तथापिपदनिःसारणे च शुद्धार्या । तत्पदानिःसारणे गीतिः ।

### बालक्रीड़ा

है । णमुल् प्रत्यय की प्रकृति पा एवं वस् केवल प्रयोग सिद्ध करने के लिए उपात्त है उनका कोई अर्थ नहीं है । और जिस धातु से णमुल् प्रत्यय होता है उसी धातु का अनुप्रयोग होता है । इस नियम के अनुसार पिबन्ति वसन्ति का अनुप्रयोग हुआ है ।

यहाँ सुधा उपमान है पय, उपमेय है ये कर्म हैं, निर्जर उपनान है नर उपमेय है ये कर्त्ता हैं । अनुप्रयुक्त धात्वर्थ पान एवं वास साधारण धर्म है । णमुल् प्रत्यय भाव में हुआ है अतः णमुल् का अर्थ सादृश्य नहीं है । इस तरह उपमाप्रतिपादक के अभाव में यह वादिलुप्ता है ।

जो उपमान सुधाकर्मकपान क्रिया है वही पयःकर्मक (नरकर्तृक) यच्छब्दार्थकर्तृक पान क्रिया है दोनों अभिन्न हैं । जो उपमाननिर्जरकर्तृकवास क्रिया है वही नरकर्तृकवास क्रिया है दोनों अभिन्न है ।

हे सहकार ! हे अतीवसौरभसम्पन्न आम ! मधुप ने अखिल विपिन (जंगल) को छान डाला और चारों तरफ़ सभी वृक्षों को देखा किन्तु जगत् में तुम्हारे समान वृक्ष नहीं पाया ।

वाचकधर्मलुप्ता क्विब्गता यथा—

'कुचकलशेष्वबलानामलकायामथ पयोनिधेः पुलिने ।
क्षितिपाल ! कीर्तयस्ते हारन्ति, हरन्ति, हीरन्ति ॥'

अत्र हारहरहीरशब्दा आचारार्थके क्विपि लुप्ते धातवः । तत्र हारादि-

## मर्मप्रकाशः

धातव इति । तथा च हारन्तीत्यादि प्रयोगसिद्धिरिति भावः । तत्र उक्तप्रयोगेषु ।

## मधुसूदनी

कुचेति । हे क्षितिपाल ? राजन् ? ते कीर्तयः अबलानां (कुचाः कलशा इवेति) कलशसदृशकुचेषु हारन्ति मुक्ताहारवदाचरन्ति । अलकायां पुर्यां हरन्ति भगवतो-हरस्यालका निवासभूमिः । रजतगिरिनिभतया शुक्लत्वं कीर्तिपुण्ययोरिति प्रसिद्धेः

पयोनिधेः पुलिने तोयोत्थिते भूभागे हीरन्ति हीरवदाचरन्ति । अत्र शुक्लत्वं साधारणो धर्मः । यथासंख्यालंकारश्च । क्विबाचारं तन्मात्रं बोधयति इति शेषः । विशेषधर्मस्यानुपादानाल्लोपः । उपमानकरम्बितसादृश्यस्योपस्थित्या केवलस्य तस्यानु परस्थित्या लोप एवेति वाचकधर्मयोर्लोपे क्विपि उदाहरणम् ।

## बालक्रीड़ा

यहाँ पर तुम्हारे समान पदार्थ को भ्रमर नहीं पा सका इससे सिद्ध होता है कि गाहन करने की और देखने की सीमा को पार करने पर कदाचित् सहकार के सदृश पदार्थ प्राप्त हो सकता है किन्तु भ्रमर में उन सीमाओं के पार करने की सामर्थ्य नहीं है अतः भ्रमर के लिए प्राप्त करना दुःशक है इस तरह उपमान के अभाव में उपमानलुप्ता है । मधुरत्व उपकार-त्वादि धर्मों के अनुपादान से लुप्तधर्मा है । और ते पद एवं समं पद के समस्त नहीं होने से वाक्य है । इस ते पद की जगह भवत् पद को बैठा दें और तथापि को निकाल दें इस तरह यदि शुद्ध आर्या कर दें तब भवत् पद का समं के साथ समास होने से यही उदाहरण समासगा का हो जाता है । "तथापि ते समं" यह गीति लक्षणमिश्रित आर्या का उदाहरण है ।

वाचक और धर्म के लोप होने पर आचार क्विप् में जैसे—हे क्षितिपाल ! राजन् ! तुम्हारी कीर्ति अबलाओ के कलशसदृश कुचों पर मुक्ताहार की तरह, पयोनिधि के पुलिन (तोयोत्थित भूभाग) पर हीरों की तरह, अलकापुरी में हर की तरह सुन्दर आचरण करती है । अलकापुरी कुबेर की नगरी है कुबेर के ऊपर भगवान् साम्बसदाशिव का इतना अनुराग है कि उस पुरी को अपना निवास स्थल बना लिया है । कालिदास ने भी लिखा है "बाह्योद्यान-स्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या ।" और भगवान् शिव रजतगिरिनिभ हैं । शुक्लत्वं कीर्ति-पुण्ययोः के अनुसार कीर्ति की श्वेतिमा का वर्णन यहाँ पर है । शुक्लत्व यहाँ साधारण धर्म है । क्रमशः अन्वय होता है अतः यहाँ 'यथासंख्यालंकार है ।

यहाँ हारहरहीर शब्द आचारार्थक क्विप् के लोप होने पर "सनाद्यन्ता धातवः" से धातु संज्ञा होती है अतः धातु हैं । धातुत्व आजाने से लट् आदि प्रत्यय होने पर हारन्ति

शब्दा लक्षणया हारादिसादृश्यं बोधयन्ति। लुप्तोऽपि स्मृतः क्विबाचारमिति पक्षे वाचकधर्मलोपः स्पष्ट एव। हारादिशब्दा एव लक्षणया तादृशसादृश्याभिन्नमाचारमिति पक्षे सादृश्यस्येव धर्मस्यापि तन्मात्रबोधकाभावाल्लोप एव।

वाचकधर्मलुप्ता समासगा यथा—

'शोणाधरांशुसंभिन्नास्तन्वि! ते वदनाम्बुजे।
केसरा इव काशन्ते कान्तदन्तालिकान्तयः॥'

### मर्मप्रकाशः

आचारमिति। बोधयतीति शेषः। स्पष्ट एवेति। सादृश्यस्य शक्त्यप्रतिपाद्यत्वात्क्विपो लुप्तत्वाच्चेति भावः। तादृशेति। हारादीत्यर्थः। तदित्युचितम्। अभिन्नमिति।

### मधुसूदनी

शोणेति। हे तन्वि! ते वदनाम्बुजे शोणो योऽधरः तस्यांशुभिः संभिन्ना

### बालक्रीड़ा

हरन्ति एवं हीरन्ति प्रयोग सिद्ध हो गये। उन सिद्ध प्रयोगों में हारादि शब्द लक्षणा से हारादि सादृश्य का बोध करते हैं।

फलतः आचारार्थक क्विप् के लोप याने अभाव में लुप्त धर्मा और शक्त्या इवादि के द्वारा सादृश्य के अप्राप्त होने से वाचक लुप्ता है। यदि यह पक्ष लें कि लुप्त भी क्विप् स्मृत हुआ आचार अर्थ को बोधन करता है तब भी वाचक लोप इवादि के अभाव में स्पष्ट है और सामान्यतः आचार के स्मृत होने पर भी विशेष आचार की अनुपस्थिति में धर्म लोप भी स्पष्ट है।

यदि यह पक्ष लिया जाय कि हारादि शब्द लक्षणा से हारादिसादृश्य एवं आचार को बतलाते हैं तब भी सादृश्य की तरह धर्म के भी हारादि करम्बित ही सादृश्यमात्र के या धर्ममात्र के बोधक होने से; केवल सादृश्य के या केवल धर्म के बोधक नहीं होने से वाचक और धर्म का लोप स्पष्ट है। यहाँ का भाव यह है कि नलिनप्रतिपक्षमाननम्, चन्द्रसुहृन्मुखम्, इत्यादि स्थलों में प्रतिपक्ष सुहृत प्रभृति शब्द सादृश्य अर्थ में संकेतित नहीं होने से वाचक नहीं है किन्तु लाक्षणिक हैं। तथापि इनसे उपस्थित सादृश्य अन्य से करम्बित होकर उपस्थित नहीं होता है। केवल सादृश्य उपस्थित होता है और हारादि शब्दों से जहाँ लक्षणा से सादृश्य उपस्थित होता है वहाँ हारादि उपमान से करम्बित होकर उपस्थित होता है क्योंकि वह उसी शब्द का लक्ष्य अर्थ है। केवल सादृश्य उपस्थित नहीं होता है। इस तरह प्रकृत में जब हारादि शब्दों से तादृशसादृश्याभिन्नाचार रूप से हारादिकरम्बित आचार की उपस्थिति लक्षणा के द्वारा होती है न कि उससे अकरम्बित तन्मात्र की (आचर मात्र की) इसी अर्थ का संकेत तन्मात्र बोधकाभावाल्लोप एव पंक्ति से किया गया है।

वाचक और धर्म का लोप समास में जैसे—हे तन्वि! तुम्हारे अम्बुज सदृश वदन में

अत्र वदनाम्बुजयोरभेदविवक्षया विशेषणसमासे दन्तालिकान्तीनां केसरसादृश्योक्तिरसंगता स्यात् । यतो ह्यम्बुजतादात्म्यसाधकं दन्तालिकान्तीनां केसरतादात्म्यं न तु केसरसादृश्यम् । उपमितसमासे तु वदनाम्बु-

## मर्मप्रकाशः

तस्य धर्मरूपत्वादिति भावः । संभिन्ना मिश्राः । कान्ताश्च ते दन्ताश्चेत्यर्थः । विशेषणेति ।

## मधुसूदनी

संमिश्राः । कान्तानां दन्तालीनां कान्तयः केशरा इव काशन्ते । अत्र उभयार्धे वृत्यनुप्रासोपि । अत्र अम्बुजाभिन्नं वदनमिति विशेषण समासे मयूरव्यंसकादयश्चेति सूत्रेण कृते इति शेषः । धर्मिणोस्तादात्म्ये सति धर्मयोरपि तादात्म्यमेवापेक्षितं युक्तं च । ततश्च तेषां तत्सादृश्योक्तिरसंगता एव । केसराणां दन्तानामधिकरणयोरम्बुजवदनयोरुपमा अधिकरणतावच्छेदिका उद्देश्यतावच्छेदिका । अत्र धर्मस्य सुन्दरत्वादेः । वाचकस्येवादेर्लोपः ।

## वालक्रीड़ा

लाल अधरोष्ठ के अंशुओं से मिश्रित अत एव कान्त सुन्दर दान्तों की कान्तियाँ केसर की तरह प्रकाशित हो रही है ।

यहाँ प्रश्न होता है कि दाँतों की कान्तियाँ (उपमेय) केसर (उपमान) की तरह कान्त प्रकाशित होती हैं । इस प्रकार इव सादृश्यवाचक और कान्तत्व साधारण धर्म की उपस्थिति हैं और इव का केसर के साथ समास भी है । समास नहीं है का साधक कोई तत्त्व नहीं है । तव वाचक धर्म लुप्ता कैसे ।

दूसरा प्रश्न यह होता है कि यदि "वदनाम्बुजे" इस अंश को लक्ष्य वनाकर वाचक धर्म लुप्ता कहते हैं तो उस पर भी प्रश्नकर्त्ता कह सकता है कि इस पद में मयूर व्यसंकादि से विशेषण समास है अतः अम्वुजाभिन्न वदन है इस तरह रूपकालंकार यहाँ है उपमालंर नहीं है फ़लतः उक्त लुप्ता का प्रसंग ही नहीं है ।

इनमें दूसरे प्रश्न का उत्तर यदि स्पष्ट हो जाता है तव प्रथम प्रश्न स्वतः स्पष्ट हो जायगा इसलिए दूसरे का उत्तर देने के लिए उपक्रम करते हैं ।

यहां वदन और अम्वुज में विशेषण समास करने पर अभेद करना होगा । क्योंकि अभेद विवक्षा में ही विशेषण समास होता है । जिसके फलस्वरूप दान्तों की कातियों का केसर के साथ अभेद करना पड़ेगा जो कि असंगत होगा । क्योंकि (केसर इव) केसर सदृश दाँतों की कान्तियों को कहा गया है । न कि केसराभिन्न दन्तालिकान्ति । अगर दांतों की कान्तियों का केसर के साथ तादात्म्य अभेद कहते हैं तव तो अम्वुज तादात्म्य सिद्ध हो सकता है । किन्तु कहा गया है केसर सादृश्य । वह केसर सादृश्य अम्वुज तादात्म्य का साधक नहीं है । यदि उपमित याने उपमेय समास करते हैं तो वदन और अम्वुज धर्मियों की

जयोर्धर्मिणोरौपम्ये केसरदन्तालिकान्तोनामपि तद्धर्माणामौपम्योक्तिरुचितैव। अतोऽधिकरणतावच्छेदकोपमामादाय वाचकधर्मलुप्तोदाहृता। विधेयतावच्छेदिका तु पूर्णैव।

वाचकोपमेयलुप्ता क्यज्गता, धर्मोपमानवाचकलुप्ता समासगा च यथा—

'तया तिलोत्तमीयन्त्या मृगशावकचक्षुषा।
ममायं मानुषो लोको नाकलोक इवाभवत्॥'

### मर्मप्रकाशः

मयूरव्यंसकेतीत्यर्थः। अधिकरणेति। वदनाम्बुजे इत्यत्रत्यामित्यर्थः। अवच्छेदिका त्विति।

### मधुसूदनी

शोणाधरांशुसंभिन्नदन्तालिकान्तिमद्वदनमुद्दिश्य केसरसम्पन्नाम्बुजनिरूपितसादृश्यप्रयोजकं तादृशाम्बुजसादृश्याभिन्नं वा प्रकाशनक्रियाकर्त्तृत्वं विधेयमिति विधेयतावच्छेदिकोपमा पूर्णा एव।

तयेति। आचारक्रियाकर्मणः। स्वयं तु आत्मानं तिलोत्तमासदृशमाचरन्ती तु या नायिका। तत्कर्त्र्यात्मकर्मकतिलोत्तमासदृशाचरणक्रियाकर्त्र्यां नायिकायाम्। इयं वाचकोपमेयलुप्ता

### बालक्रीड़ा

उपमा होने पर उनके धर्मों केसर एवं दन्तालिकान्तियाँ की भी उपमा कहना उचित ही है। अतः अम्बुजनिरूपित सादृश्यावच्छिन्न वदन अधिकरण की उपमा को लेकर उक्त लुप्ता का उदाहरण दिया है। क्योंकि सादृश्य (रूप) अवच्छेदक से युक्त माने अवच्छिन्न वदन अधिकरण है अतः वदन निष्ठ अधिकरणता का अवच्छेदक सादृश्य है वही उपमा है अतः अधिकरणतावच्छेदिका उद्देश्यतावाच्छेदिका उपमा कहा है। अवच्छेदिका में उपमा पद के साथ समास होने पर पुंवद्भाव हो गया है। फलतः यहाँ धर्म सुन्दरत्व और वाचक इवादि का लोप है।

दन्तालिकान्ति को उद्देश्य बनाकर केसरसादृश्य प्रयोजक प्रकाशनकर्त्तृत्व को विधेय कहते हैं तब पूर्णोपमा है जो उपमा प्रकाशनकर्त्तृत्व निष्ठ विधेयता की अवच्छेदिका है। इसीको प्रयोजकतावच्छेदिका भी कहते हैं।

क्यच् प्रत्ययस्थल मे लुप्तवाचकोपमेया, और समास में धर्म, उपमान एवं वाचक के लोप का उदाहरण देते हैं जैसे—

मृगशावक (बालक) के चञ्चल चक्षुओं की तरह चंचल चक्षुओं वाली उस नायिका—जो आचरणों से व्यवहार से अपने आपको तिलोत्तमा के सदृश प्रकट करती है—के बदौलत यह मानुष लोक मेरे लिए स्वर्गलोक हो गया है।

अत्र तिलोत्तमीयन्त्येति तिलोत्तमामिवात्मानमाचरन्त्येत्याचारार्थके क्यचि तिलोत्तमापदस्य तिलोत्तमासादृश्ये लाक्षणिकतया, वाचकस्यस्फुटत्वेना प्रतीयमानतया, आत्मन उपमेयस्य चानुपादानाल्लोपः। स्वयं तु सा नोपमेया। आचारकर्मण उपमानस्य तिलोत्तमारूपस्य तत्कर्त्र्यामुपमेयायामुपमानत्वासंगतेः। अत आत्मैवात्रोपमेयतयोन्नेयः।

मृगशावकचक्षुपेति मृगशावकस्य चक्षुषी इव चञ्चले चक्षुषी अस्या इति 'सप्तम्युपमानपूर्वस्य' इति समासोत्तरपदलोपौ। मृगशावकपदस्य मृगशावकचक्षुःसदृशलाक्षणिकत्वपक्षे, वृत्तेर्विशिष्टार्थवाचकतापक्षेऽपि स्वस्वमात्रबोधकपदाभावात्त्रयाणां लोपः। इति पञ्चविंशतिरुपमाभेदाः।

इहान्यानपि भेदानन्ये निगदन्ति—वाचकलुप्ता षड्विधोपवर्णिता। 'कर्तर्युपमाने' इति णिनौ सप्तम्यपि दृश्यते कोकिल इवालपति कोकिला-

### मर्मप्रकाशः

उपमेति शेषः। कान्तयः केसरा इव काशन्ते इत्यत्रत्येति भावः। वाचकस्येति। इवशब्दस्येत्यर्थः। उपमेयानुपादाने हेतुमाह? स्फुटत्वेनेति। स्वयं त्विति। तिलोत्तमीयन्तीति बोध्येत्यर्थः। तत्कर्त्र्यामाचारकर्त्र्याम्। तयोः समानरूपत्वस्य तत्र तन्त्रत्वादिति भावः।

### मधुसूदनी

मृगशावकचक्षुषेति तु धर्मस्य उपमानस्य वाचकस्य च लुप्ताया समासगताया उदाहरणम्। तथा हि मृगशावकस्य चक्षुषी (उपमानम्) इव, चंचले, चक्षुषी (उपमेयम्) यस्याः इति विग्रहे सप्तम्युपमानपूर्वपदस्य बहुव्रीहिरुत्तरपदलोपश्चेति वार्तिकेण मृगशावकस्य चक्षुषी इवेत्यत्र चक्षुषीत्युपमानात्पूर्वस्य पदस्य मृगशावकस्येत्यस्य चक्षुषी इत्यनेन सह समासः। समस्तादुत्तरभूतस्य पदस्य चक्षुषीत्यस्य लोपश्च। उपमानलोपादुपमानोत्तरं प्रयुज्यमानस्य इवादेरप्यभावः। चंचलत्वधर्मस्याप्यप्रयोगः। एवं धर्मवाचकोपमानानां त्रयाणां समासे लोपात् त्रिलुप्तेयमुपमा। वृत्तेः समासवृत्तेः।

### बालक्रीड़ा

यहाँ तिलोत्तमीयन्त्या इसमें आचरण से अपने को तिलोत्तमासदृश प्रकट करती है। इस अर्थ में आचारार्थक क्यच् प्रत्यय हुआ है। तिलोत्तमापद तिलोत्तमासादृश्य में लाक्षणिक है। अतः वाचक के स्फुट रूप से प्रतीत नहीं होने पर और उपमेय आत्मा के अनुपादान से दोनों का लोप है। स्वयं तु वह नायिका उपमेया नहीं है। आचरण क्रिया की कर्म उपमान तिलोत्तमा का उस क्रिया को करने वाली उपमेय नायिका में उपमानत्व असंगत है इसलिए आत्मा को ही यहाँ उपमेय समझना चाहिए।

लापिनीति। तथाष्टम्यपि—'इवे प्रतिकृतौ' इति कनि 'लुम्मनुष्ये' इति लुपि चञ्चेवेत्यर्थे 'चञ्चा पुरुषः सोऽयं यः स्वहितं नैव जानीते' इत्यत्र। नवम्यपि—आचारक्विपि पदान्तरेण प्रतिपादिते समाने धर्मे दृश्यते 'आह्लादि वदनं तस्याः शरद्राकामृगाङ्कति' इत्यादौ।

## मधुसूदनी

इव इति। इवार्थे कनि चञ्चा इव चञ्चाकः। ततः कनो लुपि चञ्चा इवेत्यर्थे चञ्चेति पदम्।

शरदिति। शरत्कालो राकाधिकरणकमृगांकसदृशाचारं करोतीत्यर्थे शरद्राकामृगांकति। तत्र पदान्तरेण सामान्यत आचारबोधकात् क्विपो भिन्नेन पदेन आह्लादीत्यनेन आह्लादरूपे समाने धर्मे प्रतिपादिते सति नवमी उपमा दृश्यते इत्यन्वयः।

## बालक्रीड़ा

मृगशावकचक्षुषा पद में मृगके शावक वालक की आँखों की तरह चंचल आँखें जिस नायिका की हो इस विग्रह में "सप्तम्युपमानपूर्वपदस्य वहुव्रीहिरुत्तरपदलोपश्च" इस वार्तिक के द्वारा चक्षुषी इस उपमानवोधक पद से पूर्ववाले मृगशावक पद का उपमानभूत चक्षुषी पद के साथ वहुव्रीहि समास हो गया उसके वाद समस्त मृगशावकचक्षुषी पद में उत्तर पद चक्षुषी का लोप हो गया। जिसका फल हुआ कि उपमान नहीं रहा और उपमान के अभाव में उपमानोत्तर प्रयुज्यमान इवादि का अभाव हो गया तथा चाञ्चल्य धर्मवाचक पद भी नहीं रहा इस तरह समास में उपमान, वाचक एवं धर्म इन तीनों की लुप्तता में त्रिलुप्तोपमा होती है। यह वार्तिक के अनुसार त्रिलुप्तोपमा हुई। नैयायिक का मत है कि मृगशावक पद की मृगशावकचक्षुः सदृश में लक्षणा है। वैयाकरण का मत है कि समासवृत्ति ही मृगशावकसम्वन्धी चक्षु के सदृश इस विशिष्ट अर्थ की वाचक है। इन दोनों पक्षों में अपने-अपने को वोधन करने वाले पदों के अभाव में तीनों का लोप हुआ। इस तरह ६ पूर्णा और १९ लुप्ता के मिलाकर २५ उपमा के भेद दिखा दिये।

इस उपमा में और २ भेदों को भी और २ लोग कहते हैं। जैसे वाचक लुप्ता ६ प्रकार की पहिले वतलाई जा चुकी है किन्तु कोकिल की तरह वोलने वाली कोकिलालापिनी यह "कर्त्तर्युपमाने" सूत्र से णिनि प्रत्यय-स्थल में सातवीं भी दिखाई देती है। यहाँ णिनि प्रत्ययस्थल में कोकिल की तरह मधुर वोलने वाली इस विग्रह में दर्शित "मधुरत्व" कोकिलापिनी पद में श्रूयमाण नहीं है अतः धर्म का भी लोप है। अतः धर्मवाचकलुप्ता कहना चाहिए।

"इवे प्रतिकृतौ" इससे कन् प्रत्यय और "लुम्मनुष्ये" इससे उसके लोप होने पर चञ्चा इव इस अर्थ में चञ्चा वना जैसे "चञ्चा पुरुष वह है जो अपने हित को नहीं समझता है" यहाँ पर आठवीं भी दिखाई देती है। आचारार्थ क्विप् प्रत्यय स्थल में पदान्तर से समान धर्म के प्रतिपादन करने पर नवमी भी दिखाई देती है। जैसे—आह्लादित कर

उपमानलुप्ता वाक्यसमासयोर्द्विविधोपवर्णिता तृतीयापि दृश्यते—

'यच्चोराणामस्य च समागमो' यच्च तैर्वधोऽस्य कृतः ।
उपनतमेतदकस्मादासीत्तत्काकतालीयम् ॥'

इत्यत्र काकतालशब्दयोर्लक्षणया काकागमनतालपतनबोधकयोरिवार्थे 'समासाच्च तद्विषयात्' इति ज्ञापकात्समासे काक इव ताल इव काकतालमिति काकतालसमागमसदृशश्चोराणामस्य च समागम इत्यर्थः । ततः काकतालमिवेति द्वितीय इवार्थे पूर्वोक्तेनैव सूत्रेण छप्रत्यये तालपतनजन्यकाकवधसदृ-

## मर्मप्रकाशः

शरद्राकेति । शारदपूर्णिमाचन्द्र इवाचरतीत्यर्थः । पूर्वोक्तेन 'समासाच्च–' इत्यनेन ।

## मधुसूदनी

तृतीयापीति । प्रत्ययार्थोपमायां तृतीयाऽप्युपमानलुप्ता दृश्यते इत्यर्थः । इदन्तु बोध्यम् । निर्माय नूतनमुदाहरणानुरूपं काव्यं मयात्र निहितं न परस्य किञ्चिदिति या प्रतिज्ञा आरम्भे पण्डितराजेन कृता सा च प्रत्ययार्थोपमायां तृतीयस्या उपमानलुप्तायाः चतुर्थ्याश्च वाचकोपमानलुप्ताया उदाहरणानुरूपकाव्यानिर्माणे नानुपालिता । चित्रमीमांसायामप्यय्यदीक्षितैर्यदुदाहृतं तदेव स्वरूपतोऽर्थतश्चात्रोल्लिखितम् । अस्य विवरणं चित्रमीमांसायां कुवलयानन्देऽलंकारचन्द्रिकायां वा अन्वेष्यं सरलं स्पष्टञ्चेति ।

## बालक्रीड़ा

देने वाला उसका वदन शरत्पूर्णिमा के चन्द्र का आचरण करता है । यहाँ आह्लादि पद से समानधर्म के प्रतिपादन का उल्लेख किया है । शारद्राकामृगाङ्कति में क्विप् प्रत्यय है ।

पहले लुप्ता के भेदों के दिखाने के अवसर में उपमानलुप्ता को वाक्य एवं समास में दो प्रकार की बतला चुके है किन्तु वह प्रत्ययार्थ उपमा में तीसरे प्रकार की भी दिखाई देती है । जैसे—

जो तो चोरों का और इसका समागम हुआ । जो तो चोरों ने इसका वध कर दिया । यह अकस्मात् उपनत हुआ अतर्कित प्राप्त हुआ । वह काकतालीय न्याय है । अजाकृपाणीय न्याय है ।

यहाँ पर काक और ताल शब्दों का लक्षणा के द्वारा काकागमन एवं तालपतन अर्थ है । इन काकागमन और तालपतन के बोधक काकताल शब्दों का "समासाच्च तद्विषयात्" [ इवार्थ स्थल में हुए समास से छ प्रत्यय हों । अब प्रश्न होता है कि इवार्थ में समास कौन करता है । तब उत्तर मिलता है तद्विषयक समास से छ प्रत्ययविधानही ज्ञापन करता है कि इवार्थ में समास होता है ] इस ज्ञापक से काक इव ताल इव इस तरह के इवार्थ में समास हुआ । समास होने पर काकतालम् यह शब्द बना । जिसका अर्थ है काकताल-

श्चोरकर्तृको देवदत्तवध इत्येवं स्थिते प्रत्ययार्थोपमायामुपमानस्य तालपतनजन्यकाकवधस्यानुपादानादुपमानलुप्ता ।

वाचकोपमानलुप्ता तु नाम्नैव न निर्दिष्टा । साप्यत्र प्रकृत्यर्थे दृश्यते । धर्मोपमानलुप्ता वाक्यसमासयोर्द्विविधैवोक्ता । सा चात्रापि तृतीयचरणोक्तधर्मनिरासे प्रत्ययार्थे दृष्टा ।

वाचकधर्मलुप्ता क्विप्समासयोरेव कथिता । सापि 'चञ्चा पुरुषः सोऽयं योऽत्यन्तं विषयवासनाधीनः' इत्यत्र स्वहिताकरणरूपस्य धर्मस्यानुपादाने कनो लोपे विलोक्यते । एवं च द्वात्रिंशद्भेदाः ।

### मर्मप्रकाशः

स्थिते इत्यस्यार्थे इत्यादिः । तृतीयचरणोक्तेति । 'उपनतमेतदकस्मात्' इत्यस्य स्थाने चरणान्तरनिर्माण इत्यर्थः ।

### मधुसूदनी

चञ्चेति । अत्र यदि एवं पठ्यते

चञ्चा पुरुषः सोयं योऽत्यन्तं विषयवासनाधीनः ।

तदा स्वहिताकरणस्य धर्मस्यानुपादाने इवे प्रतिकृताविति इवार्थे कनो विधाने "लुम्मनुष्ये" इति कनो लोपे विलोक्यते ।

### बालक्रीड़ा

समागमसदृश चोर का और इसका समागम । इसके बाद समस्त काकताल शब्द से काक तालमिव इस द्वितीय इवार्थ में पूर्वोक्त सूत्र से छ प्रत्यय हुआ । जिसका अर्थ है ताल के गिरने से जैसे काक का वध हुआ वैसे ही चोरों के द्वारा देवदत्त का वध हो गया । ऐसी स्थिति में प्रत्ययार्थ उपमा में तालपतनजन्यकाकवध रूप उपमान का उपादान नहीं होने से उपमानलुप्ता का यह उदाहरण हुआ ।

वाचकोपमानलुप्ता का तो नाम से भी निर्देश नहीं किया । वह भी यहाँ छ प्रत्यय की प्रकृति काकताल के अर्थ काकतालसमागमसदृश में दिखाई पड़ती है । यहाँ काकतालसमागम उपमान के और सदृश उपमावाचक के अभाव में वाचकोपमान लुप्ता है ।

धर्मोपमानलुप्ता वाक्य एवं समास में दो ही प्रकार की कही है वह भी यहाँ छ प्रत्यय के तालपतनजन्य काकवधसदृश चोरकर्तृकदेवदत्तवध अर्थ में ही "यच्चोराणाम्" इस पद्य के तृतीयचरण में कहे हुए अकस्मादुपनतत्व अचिन्तितोपपन्नत्व रूप धर्म के हटा देने पर देखी है । यहाँ तालपतनजन्यकाकवध उपमान है चोरकर्तृकदेवदत्तवध उपमेय है ।

वाचकधर्मलुप्ता क्विप् और समास में ही कही गई है । वह भी चञ्चा पुरुष वही है जो विषय वासना के अत्यन्त अधीन होता है । इसमें स्वहिताकरण रूप धर्म के अनुपादन स्थल में कन् प्रत्यय के लोप में दिखाई पड़ती हैं । इस तरह लुप्तोपमा के ३२ भेद हैं ।

अत्रेदमवधेयम्—कर्माधारक्यचि क्यङि च वाचकलुप्तोदाहरणं प्राचामसंगतमिव प्रतीयते। धर्मलोपस्यापि तत्र संभवात्। न च क्यजाद्यर्थ आचार एव साधारणधर्मोऽस्तीति वक्तव्यम्। धर्ममात्ररूपस्याचारस्योपमाप्रयोजकत्वाभावात्। 'नारीयते सपत्नसेना' इत्यादौ वृत्त्यन्तरनिवेदितैः कातरत्वादिभिरभिन्नतयाध्यवसितस्याचारस्योपमानिष्पादकत्वात्। यदि च क्यङर्थ

### मर्मप्रकाशः

धर्मलोपस्यापीति। 'उपमानादाचारे' इत्यत्रोपमानमाचारनिरूपितमेव गृह्यते। उदाहरणे च पुत्रपदस्य पुत्रकर्मकाचारसदृशे लक्षणेति वैयाकरणमते च सुतरां धर्मलोपः। न चैतन्मते 'त्रिविष्टपं तत्खलु भारतावते' इत्यत्र क्यचोऽनुपपत्तिः। भारताचारसदृशाचारस्य त्रिविष्टपवृत्तेरप्रसिद्धेः। 'सुपर्वभिः शोभितम्' इत्यस्य श्लेषेणाभेदाध्यवसाय एव, न सादृश्यावसाय इति वाच्यम्। एकशब्दोपात्तत्वेनाभेदबुद्धेरिव शब्दरूपसाधर्म्येण सादृश्यबुद्धेरप्युपपत्तेः। इत्याहुः। ननु नारीयते इत्यादौ तस्य तत्त्वमस्तीत्यत आह—नारीति। वृत्यन्तरेति।

### मधुसूदनी

वाचकेति। केवलवाचकलुप्तोदाहरणमिति बोध्यम्। धर्मवाचकलुप्तेति भवितव्यम्।

ननु क्यच् प्रत्ययसन्निधौ धर्मलोपः कथं स्यादित्याशंक्य निषेधति—नचेत्यादिना। उपमाप्रयोजकत्वात् उपमानिष्पादकत्वात्। उपमालंकृतेरनिष्पत्तिः कुतः

### बालक्रीड़ा

यहाँ यह ध्यान देने योग्य है कि कर्मक्यच्, आधारक्यच् एवं कर्तृक्यङ् इन में केवल वाचक लुप्ता का जो प्राचीनों ने उदाहरण दिया है वह कुछ असंगत-सा मालूम पड़ता है। क्योंकि वहाँ धर्मलोप की भी संभावना है। अतः वाचकधर्मलुप्ता कहना चाहिए। न कि केवल वाचकलुप्ता। यह आप कह नहीं सकते कि वहाँ क्यच् आदि प्रत्ययों का अर्थ आचार ही साधारणधर्म के रूप में जब मौजूद है तब धर्मलोप कैसा। क्योंकि उपमाप्रयोजक धर्म ही साधारणधर्म होता है आचार वैसा प्रयोजक है नहीं, इसलिए यत्किञ्चिद् धर्मरूप आचार में उपमाप्रयोजकता का अभाव है।

अगर कहें कि "नारीयते सपत्नसेना" इत्यादि उदाहरणों में निर्दिष्ट आचार में उपमा प्रयोजकत्व है। उस पर कहते हैं कि शुद्ध आचार में प्रयोजकत्व नहीं है किन्तु विशिष्ट आचार में है। जैसे—प्रकृत में वृत्त्यन्तर व्यंजना से प्राप्त कातरत्वादि धर्मों के साथ अभिन्नत्वेन अध्यवसित आचार अर्थात् कातरतामय आचार में उपमाप्रयोजकत्व है तन्निष्पादकत्व है।

यदि क्यङाद्यर्थ शुद्ध आचार ही उपमा निष्पादक होता तब "त्रिविष्टप स्वर्ग भारत महाभारत ग्रन्थ के सदृश आचरण व्यवहार करता है अर्थात् स्वर्ग महाभारत ग्रन्थ है। या

आचारमात्रमुपमानिष्पादकं स्यात्तदा 'त्रिविष्टपं तत्खलु भारतायते' इत्यादौ सुप्रसिद्धत्वादिरूपाचारोपस्थितावप्युपमालंकृतेरनिष्पत्तेः, तस्यैव च 'सुपर्वभिः शोभितमन्तराश्रितैः' इति चरणान्तरनिर्माणे तस्या निष्पत्तेः क्यङाद्यर्थः साधारणोऽपि नोपमां प्रयोजयति। उपमाप्रयोजकतावच्छेदकरूपेण साधारणधर्मवाचकशून्यत्वस्यैव धर्मलोपशब्देनाभिधानात्। अन्यथा 'मुखरूपमिदं वस्तु प्रफुल्लमिव पङ्कजम्' इत्यादौ पूर्णोपमापत्तेरिति दिक्।

### मर्मप्रकाशः

मात्रपदेन किंचिदभिन्नतयाध्यवसितत्त्वव्यवच्छेदः। तस्यैव पद्यस्य। तस्या उपमालंकृतेः। साधारणोऽपि उभयनिष्ठोऽपि। ननु क्यङाद्यर्थाचारमात्रस्योपमाप्रयोजकत्वाभावेऽपि साधारणत्वेनोभयधर्मत्वात्तत्सत्त्वाच्च कथं तल्लोपसंभवोऽत आह—उपमेति।

### मधुसूदनी

अर्थात् तदुपस्थितौ सत्यां निष्पत्तिर्भवतु परं तु तथा नास्ति सा कुतः। तस्यैव त्रिविष्टपमिति पद्यस्य एव।

चरणान्तरनिर्माणे आचारविशेषोपस्थितौ। तस्या उपमालंकृतेः। साधारणोऽपीति। उपमाप्रयोजकताशून्यः आचारः केवलः साधारणोऽपि उभयनिष्ठोऽपि। शून्यत्वस्यैवेति। साधारणधर्मस्य वाचकः शब्दो नास्ति इत्यत एव धर्मलोपव्यवहारो न हि भवति। किन्तु तद्वाचकशब्दात्साधारणधर्मे उपस्थितेऽपि तस्मिन् यदि उपमाप्रयोजकता (निष्पादकता) या अवच्छेदकं निश्चायकं रूपं न स्यातदा तादृशव्यवहारो भवतीति भावः।

### बालक्रीड़ा

स्वर्ग भारत वर्ष बना है या स्वर्ग भारतवर्ष के तरह आचरण करता है। इसमें सुप्रसिद्धत्वादि रूप आचार के उपस्थित होने पर भी उपमालंकार की निष्पत्ति नहीं होती है किन्तु उसी पद्य के यदि "सुपर्वभिः शोभितमन्तराश्रितैः" अन्दर बैठे हुए सुपर्वा (सुपर्वाणः सुमनसः अमरकोष के अनुसार) देवताओं से शोभित स्वर्ग, सुन्दर पर्व आदिपर्व वनपर्व आदि अष्टादश प्रकरणों से शोभित महाभारत ग्रन्थ या सुन्दर पर्वों उत्सवों से शोभित भारतवर्ष ऐसे चरणान्तर का निर्माण करते हैं तब उपमा की निष्पत्ति हो जाती है इससे सिद्ध है कि साधारण भी उभय में रहने वाला भी क्यङर्थ शुद्ध आचार उपमा का प्रयोजक नहीं होता है।

अगर कहें कि क्यङाद्यर्थ शुद्ध आचार में उपमानिष्पादकत्व का अभाव है ठीक है। किन्तु उस अभाव के रहने पर भी तो वह आचार साधारण-तौर से उपमान एवं उपमेय दोनों में धर्म के रूप में रहता ही है तब उस (धर्म) का लोप कैसे संभव हैं। इस पर सिद्धान्त करते हैं कि उपमाप्रयोजकतावच्छेदकरूप से ही साधारणधर्मवाचकशून्यत्व को धर्मलोप शब्द से कहा है। अर्थात् जो साधारणधर्म शब्द से कहा जा रहा है उसमें उपमानिष्पाद-

यच्चाप्पय्यदीक्षितैरस्मिन्नेव प्रस्तावे "धर्मलुप्ता वाक्यसमासतद्धितेषु दर्शिता द्विर्भावेऽपि दृश्यते पटुपटुर्देवदत्तः इत्यत्र 'प्रकारे गुणवचनस्य' इति सादृश्ये द्विर्भावविधानात्" इति निगदितं, तत्तुच्छम्। अत्र च वाचकस्याप्यनुपादानाद्वाचकधर्मलुप्तायामेतदाधिक्यमुद्भावयितुमुचितम्, न तु धर्मलुप्तायाम्। धर्मलुप्ताया एव धर्मलुप्ताशब्देन तैर्विवक्षणात्। अन्यथा एकलुप्ताया अपि द्विलुप्तायां, त्रिलुप्तायाश्च द्विलुप्ताया अपि ग्रहणात्पृथगुपादानमसंबद्धमेव स्यात्। न चात्र वाचकस्य द्विर्भावस्यैव सत्त्वान्नास्ति लोपः, अपि तु धर्ममात्रस्येति वक्तुं शक्यम्। द्विर्भावस्य सादृश्यवाचकत्वोक्तेर्भाष्यकैयटादि-

**मर्मप्रकाशः**

अत्र चेति। चो ह्यर्थे।

**मधुसूदनी**

यच्चेति। अस्मिन्नेव लुप्तोपमाया विभागप्रदर्शनात्मके प्रस्तावे प्रकरणे। न हि लुप्तानामयं विभागः सामस्त्येन। यस्मात् वाक्यसमासतद्धितेषु या धर्मलुप्ता प्रदर्शिता सा द्विर्भावेऽपि दृश्यते। पटुपटुः पटुसदृशः देवदत्तः शास्त्रवेत्ता, यो हि शास्त्रेषु पटुर्नास्ति अपटुरेव तथापि पटुवदभिनयति स पटुपटुरिति कथ्यते। प्रकारे

**बालक्रीड़ा**

कतावच्छेदकरूप की शून्यता है याने अभाव है उस अभाव को धर्मलोपशब्द से कहा है। अन्यथा इस कहने को नहीं मानेंगे तो मुखरूप यह वस्तु खिले हुए पंकज के सदृश है इसमें वस्तुत्व रूप साधारणधर्म के मुख और कमल में रहने के कारण पूर्णोपमा माननी पड़ेगी। जो कि चमत्कार के अभाव में मान्य नहीं है।

जो तो अप्पय्यदीक्षितजी ने इसी लुप्तोपमा के विभागप्रदर्शनात्मक प्रकरण में कहा है कि वाक्य, तद्धित एवं समास में जो धर्मलुप्ता उपमा दिखाई गई है वह उपमा द्विर्भाव अर्थात् द्वित्व स्थल में भी दिखाई पड़ती है जैसे पटुपटु: पटुसदृश देवदत है। अर्थात् जो शास्त्र में पटु नहीं है अपटु ही है तब भी पटु की तरह अभिनय करता है उसे पटुपटु कहते हैं। क्योंकि यहाँ पर "प्रकारे गुणवचस्य" इस सूत्र से सादृश्य द्योत्य होने पर द्विर्भाव का विधान किया गया है।

यह सब कथन तुच्छ है सारभूत वस्तु यहाँ कुछ भी नहीं है। यहाँ पर धर्म का लोप है ही, वाचक का भी लोप है इतना अधिक उद्भावना करना उचित है। केवल धर्मलुप्ता नहीं है। क्योंकि जहाँ धर्ममात्र का लोप रहता है वहीं धर्मलुप्ता आचार्यों के द्वारा विवक्षित है। यह उपलक्षण है उपमानमात्र के लोप में उपमानलुप्ता है, वाचकमात्र के लोप में वाचक लुप्ता है। इस तरह केवल एक के लोप होने पर ही एक लुप्ता कही जाती है। अन्यथा यदि ऐसा नियम नहीं मानेंगे तब जहाँ दो का लोप रहता है वहाँ एकलुप्ता

विरुद्धत्वात्। तदुक्तं कैयटेन 'प्रकारे गुणवचनस्य' इति सूत्रे सिद्धं त्विति प्रतीकमुपादाय 'द्विर्वचनस्य प्रकृतिः स्थानी इति तदर्थो विशेष्यते न तु प्रकारः तत्र सर्वस्य गुणवचनत्वाद्व्यभिचाराभावात्। तद्ग्रहणाद् गुणवचनो यः शब्दो निर्ज्ञातस्तस्य सादृश्ये द्योत्ये द्वे भवत इति सूत्रार्थः इति।

## मर्मप्रकाशः

सूत्रार्थ इति। द्विर्भावस्य सादृश्यद्योतकत्वेऽपि शक्तत्वरूपवाचकत्वाभावाद्वाचकलोप इति तव हृदयम्। तत्तु इवादेर्द्योतकतानये चन्द्र इव मुखमित्यत्र, चन्द्रसुहृन्मुखमित्यत्र च वाचकलुप्ताव्यवहाराभावाय सादृश्यतद्विशिष्टान्यतरबोधकाभावस्यैव वाचकलुप्ताव्यवहारप्रयोजकत्वस्य वाच्यत्वेन द्योतकस्यापि बोधकत्वानपायेन नास्ति वाचकलोप इति तदाशयानवबोधमूलकमिति चिन्त्यमिदम्।

## मधुसूदनी

गुणवचनस्येति सूत्रम्। प्रकारो भेदसादृश्ये इति कोषात्प्रकारः सादृश्यमत्र व्याख्यानात्। तस्मिन् द्योत्ये द्वित्वं भवतीति सूत्रार्थः।

अयमाशयोऽप्पय्यदीक्षितानाम्। उक्तोदाहरणं धर्मलुप्तायाः। पटुपटुः पटुसदृशः। देवदत्तः पटुसदृशः शास्त्रवेत्ता। अत्र पटुरुपमानम्। देवदत्त उपमेयः। द्विर्भावः उपमाप्रतिपादकः। शास्त्रवेत्तृत्वं साधारणधर्मः। ततश्च सादृश्यप्रयोजकस्य शास्त्रवेत्तृत्वरूपधर्मस्याभावे धर्मलुप्ताया उदाहरणमिदं न वाक्यगायाः, कर्मधारयवदुत्तरेष्विति ऐकपद्यविधानात्। नापि समासगायाः, आतिदेशिकतद्भावेऽपि वास्तवसमासाभावात्। नापि तद्धितगाया असंभवात्। अतो द्विर्भावे सर्वतो भिन्ना एवेति।

## बालक्रीड़ा

सुतरां हो सकती है। जहाँ त्रिलुप्ता होती है वहाँ द्विलुप्ता भी हो सकती है तब पृथक्-पृथक् एकलुप्ता या द्विलुप्ता या त्रिलुप्ता कहना असंबद्ध ही होगा। यह आप कह नहीं सकते कि यहाँ पटुपटु में द्विर्भाव रूप वाचक के रहते वाचकलुप्ता नहीं है किन्तु धर्ममात्र का ही लोप है अतः धर्म लुप्ता है। क्योंकि द्विर्भाव को सादृश्यवाचक कहना भाष्य और कैयट के विरुद्ध है।

जैसा कि कैयट ने "प्रकारे गुणवचनस्य" इस सूत्र के भाष्य की "सिद्धं तु" प्रतीक को ग्रहण करके कहा है = (आक्षेप भाष्य) प्रकारे गुणवचतस्य सूत्र में "गुणवचनस्य" पद क्यों कहा (समाधान भाष्य) यदि गुणवचनस्य नहीं कहेंगे तो अग्निर्माणवाचकः गौर्वाहीकः इनमें अग्नि एवं गो जातिवाचक शब्दों में द्वित्व हो जायगा।

(आ० भा०) यह दोष तो गुणवचन ग्रहण करने पर भी हो जायगा। क्योंकि प्रकार याने सादृश्य में वर्त्तमान जो भी जातिवाचक, क्रियावाचक एवं द्रव्यवाचक शब्द होंगे वे सभी शब्द गुणबाचक हो जायँगे। जैसे—अग्निर्माणवकः में अग्निपदार्थगत तीक्ष्णता

## मधुसूदनी

पण्डितराजस्यायमाशयः। इदं केवलधर्मलुप्तोदाहरणं नास्ति। किन्तु वाचकस्य धर्मस्य चोभयोर्लोपात् वाचकधर्मलुप्तोदाहरणमेतत्। तदेतदुच्यते "अत्र वाचकस्याप्यनुपादानात् वाचकधर्मलुप्तायामेतत्। द्विर्भावेऽपि तस्याः प्रदर्शनरूपं प्राचामाचार्याणामपेक्षया आधिक्यं भेदगतां संख्यावृद्धिमुद्भावयितुमुचितम्। द्विर्भाव एवोपमावाचक इति वक्तुं न शक्यते। कैयटेन महाभाष्यप्रदीपे प्रकारे गुणवचनस्येति सूत्रव्याख्यायां सादृश्ये द्योत्ये द्वे भवत इत्येवं द्विर्भावस्य सादृश्यद्योतकत्वनिरूपणात् वाचकत्वं नास्ति इति।

तत्रेदमालोचनम्। उभयमप्यसत्। वास्तवातिदेशिकसमासयोर्भेदस्य शास्त्रेषु प्रदर्शनादपि समासत्वप्रयुक्तानि सुब्लोपपुंवद्भावान्तोदात्तत्वानि वास्तविकसमासवत् आतिदेशिकेऽपि भवन्ति। सुब्लोपः पटुपटुः। पुंवद्भावः पटुपट्वी। अन्तोदात्तत्वं पटुपटुः। तस्मात्समासगैव धर्मलुप्ता ततः पृथग् द्विर्भावे इयं नास्तीति। इदं दीक्षितमते।

## बालक्रीड़ा

को माणवक में प्रतिपादन करने के लिए प्रयुक्त हुआ जातिवाचक अग्निशब्द; गुणशब्द हो गया। इसी प्रकार गौर्वाहीकः में सास्नादिमान् गो पदार्थ में रहनेवाले जाडय मान्द्य को वाहीक में प्रतिपादन करने के लिए प्रयुक्त जातिवाचक गोशब्द; गुण शब्द हो गया। समुच्छलितविभ्रमा गति में समुच्छलन पदार्थगत बहुली भवन क्रिया को गति में प्रतिपादन करने के लिए प्रयुक्त समुच्छलित क्रिया शब्द; गुणशब्द बन गया। रामोऽस्मि में रामपदार्थगत सर्वदुःख सहिष्णुत्व को (अस्मि) हूँ कहनेवाले वक्ता में प्रतिपादन करने के प्रयुक्त व्यक्तिवाचक (द्रव्यवाचक) राम शब्द गुणवाचक शब्द हो गया। तब सभी शब्दों में (अग्निः अग्नि; गोः गौः, समुच्छलित समुच्छलित, राम राम) द्वित्व प्राप्त हो जायगा। इससे यह सिद्ध हो गया कि गुणवचन विशेषण है अर्थात् जिसको द्वित्व किया जायगा उस प्रकृति को विशिष्ट करता है। अतः जिस शब्द को गुणवाचक समझा गया उसको द्वित्व हो सादृश्य के द्योत्य होने पर। इस तरह द्वित्व सादृश्य का द्योतक है वाचक नहीं है इस विषय में अधिक जानना चाहें वे मधुसूदनी में इसी प्रसंग में देखें।

इस पर यह आलोचन है कि ये दोनों ही कथन असत् है। उनमें दीक्षित जी का यह कहना कि पटुपटु देवदत्तः इसमें आतिदेशिक समास रहने पर भी वास्तविक समास नहीं है। ठीक नहीं है क्योंकि वास्तविक एवं आतिदेशिक समासो का शास्त्रकारों ने निर्देश किया है। किन्तु जो कार्य वास्तविक समास में होते हैं वे कार्य आतिदेशिक समास में भी होते हैं जैसे=सुब्लोप, पुंवद्भाव, अन्तोदात्तत्वादि। केवल समासान्त प्रत्यय नहीं होता है वह भी क्वाचित्क है न कि सभी जगह है। अतः जब फल बराबर है तब क्या हेतु है कि पटुपटुः देवदत्त को समासगा नहीं मानने का; इसलिए समासगा धर्मलुप्ता ही यह उपमा है इससे पृथक् नहीं।

पण्डितराज का यह कहना कि वस्तुत जो वाचक है उसी के लोप होने पर वाचक लुप्ता मानी जाती है यह सिद्धान्त है। प्रकृत पटुपटु देवदत्त शास्त्रवेत्ता है इसमें 'द्विर्भाव'

